## पटिपदाञाणदस्सनविसुद्धि

**५६. तथापरिबन्धविमुत्तस्स पन तस्स उदयब्बयञाणतो पट्ठाय यावानुलोमा तिलक्खणं विपस्सनापरम्पराय पटिपज्जन्तस्स नव विपस्सनाञाणानि पटिपदाञाणदस्सनविसुद्धि नाम ।**

उस प्रकार प्रतिबन्धक ( परिपन्थी ) धर्मों से विमुक्त योगी की सन्तान में उदयव्यय ज्ञान से लेकर अनुलोम ज्ञान की प्राप्तिपर्यन्त तीन लक्षणों को आरोपित करके विपश्यना ज्ञान की परम्परा से भावना करनेवाले योगी की सन्तान में उत्पन्न ९ विपश्यना ज्ञान 'प्रतिपदाज्ञानदर्शनविशुद्धि' कहलाते हैं ।

---

## प्रतिपदाज्ञानदर्शनविशुद्धि

५६. **परिबन्धविमुत्तस्स**—'परिबन्धन्तीति परिबन्धा' विपश्यना क्रम में प्रतिबन्धक (विघ्नकारक) एवं उस (विपश्यना क्रम) के विनाशक अवभास-आदि विपश्यनोपक्लेशक धर्मसमूह 'परिबन्ध' कहे जाते हैं। मार्गामार्गज्ञानदर्शनविशुद्धि द्वारा उन 'परिबन्ध' नामक विघ्नसमूह से विनिर्मुक्त योगी 'परिबन्धविमुक्त' कहलाता है।

**उदयब्बयञाणतो पट्ठाय**—पहले उदयव्ययज्ञान उत्पन्न होने पर भी विपश्यनोपक्लेशक धर्मों द्वारा विघ्न किया जा सकने के कारण अनित्य, अनात्म-आदि तीन लक्षण स्पष्ट नहीं होते। इसलिए उन उपक्लेशधर्मों से विमुक्त होने के अनन्तर इन तीन लक्षणों का स्पष्ट ज्ञान होने के लिए उदयव्यय ज्ञान की पुनः भावना की जाती है। इस उदयव्ययज्ञान से लेकर अनुलोम ज्ञान तक पहुँच जाने पर प्रतिपदाज्ञान-दर्शन विशुद्धि का क्षेत्र समाप्त हो जाता है।

**पटिपदाञाणदस्सनविसुद्धि**—मार्ग एवं फल प्राप्त करने में कारणभूत आचरण को 'प्रतिपदा' कहते हैं। त्रैभूमिक संस्कारों को अनित्य, दुःख एवं अनात्म रूप में जानने के कारण उसे 'ज्ञान' भी कहते हैं। यह केवल सामान्यज्ञान मात्र न होकर आँख से देखने की तरह स्पष्ट जाननेवाला होने के कारण 'दर्शन' भी कहा जाता है। प्रतिपक्षभूत क्लेशधर्मों से अत्यन्त विरहित और अत्यन्त विशुद्ध होने से यह 'विशुद्धि' भी कहा जाता है। इसलिए इसे प्रतिपदाज्ञानदर्शन विशुद्धि' कहते हैं[1]।

### भङ्गज्ञान

उदयव्ययज्ञान द्वारा नाम एवं रूप धर्मों के उदय (उत्पाद) एवं व्यय (निरोध) दोनों की सुस्पष्ट विपश्यना की जाने से जब नाम-रूप धर्मों के उदय एवं व्यय स्पष्ट प्रतिभासित होने लगते हैं, तब इन (उदय एवं व्यय) के अत्यन्त शीघ्रता से

---

१. द्र०—विसु०, पृ० ४५३-४५४।

घटित होने के कारण इन दोनों में से उदय का आलम्बन न कर पा सकने के कारण केवल भङ्ग का ही दर्शन हो पाता है। जैसे हमें किसी तालाब में उत्पन्न होनेवाले बुलबुलों के उत्पाद का उतना स्पष्ट ज्ञान नहीं हो पाता जितना उनके विनाश का दर्शन होता है। योगी जब प्रत्युत्पन्न नाम-रूप धर्मों के भङ्ग की विधिपूर्वक विपश्यना करने में समर्थ हो जाता है, तो जब वह अतीत, अनागत नाम-रूप धर्मों का अनुमान से आलम्बन करके विपश्यना करता है, तब भी उनके भङ्ग का ही आलम्बन हो पाता है। किसी एक संस्कार के भङ्ग को आलम्बन बनानेवाले भङ्गज्ञान के भी भङ्ग का आलम्बन करने में जब कोई अन्य ज्ञान समर्थ हो जाता है, तब भङ्गज्ञान अपने विकास की चरम कोटि को प्राप्त हो जाता है[1]।

"सङ्खारा मे बुब्बुलं व भिज्जरे भिज्जरे खणं।
पस्सतो वं भङ्गञाणं जातं ततियोगिनो[2]॥"

अर्थात् ये नाम-रूप संस्कार धर्म पानी के बुलबुलों की भाँति क्षण क्षण में निरन्तर विनष्ट हो रहे हैं—इस प्रकार विपश्यना करनेवाले तृतीय योगी की सन्तान में 'भङ्गज्ञान' उत्पन्न हो जाता है।

**भयज्ञान**

जिस प्रकार दीर्घायुष्य एवं सुख की कामना करनेवाले पुद्गल सिंह, व्याघ्र-आदि से व्याप्त भयानक जङ्गल को देखकर 'यह भय स्थान है'—ऐसा सोचकर उस जंगल से तथा इसी तरह आयुष्य एवं सुख के विघातक अन्य अन्तरायों से भयभीत होते हैं; उसी प्रकार नाम एवं रूप धर्मों में केवल भङ्गज्ञान के द्रष्टा योगी 'इन नामरूप धर्मों का अतीत भव में भी भङ्ग हुआ था, प्रत्युत्पन्न भव में भी भङ्ग हो रहा है, एवं अनागत भव में भी भङ्ग होगा, ये नामरूप भयोत्पादक हैं'—इस प्रकार उनके भङ्ग ज्ञान से भयभीत होते हैं और उस समय उनमें भयज्ञान की उत्पत्ति होती है।

"निरुद्धातीता सङ्खारा पच्चुप्पन्ना च भिज्जरे।
अनागता भिज्जिस्सन्ति सब्बे पि भायितब्बका[3]॥"

अर्थात् हमारी सन्तान में बार बार उत्पन्न होकर निरुद्ध हो चुके संस्कार अतीत हो गए हैं, प्रत्युत्पन्न संस्कार भी निरुद्ध हो रहे हैं तथा इसी प्रकार अनागत संस्कार भी अवश्य ही निरुद्ध होंगे, अतः सभी संस्कारधर्म भय को उत्पन्न करनेवाले हैं।

**भयज्ञान की निर्भयता**—यहाँ प्रश्न होता है कि भयज्ञान को स्वयं संस्कारधर्मों से भय होता है या भयज्ञान के द्रष्टा योगी को भय होता है?

**समाधान**—भय स्वभावतः द्वेषजवन है। अतः महाकुशलों में सम्प्रयुक्त भयज्ञान को भय नहीं होता; न तो योगी को ही भय होता है। वस्तुतः त्रैभूमिक संस्कारधर्मों की 'ये भयोत्पादक धर्म हैं'—इस प्रकार विपश्यना करने से विपश्यनाज्ञान ही 'भयज्ञान' कहलाता है। जिस प्रकार अपने साथियों एवं माता-पिता आदि को कष्ट

---

१. द्र०—विसु०, पृ० ४५४-४५६; पटि० म०, पृ० ६३-६५।
२. ब० भा० टी०। तु०—विसु०, पृ० ४५७।
३. ब० भा० टी०।

पहुँचानेवाले लड़के को देखकर 'यह लड़का बड़ा भयानक है'—ऐसा कहा जाता है; फिर भी बड़ी आयुवाले व्यक्ति उससे भयभीत नहीं होते, उसी प्रकार इसे जानना चाहिए[1]।

### आदीनवज्ञान, निर्वेदज्ञान एवं मोक्तुकामताज्ञान

नाम एवं रूप धर्मों में 'ये भयानक धर्म हैं'—इस प्रकार भयज्ञान उत्पन्न होने के अनन्तर उन नामरूपात्मक संस्कार धर्मों में आदीनव देखनेवाले आदीनवज्ञान की उत्पत्ति होती है। आदीनव देखते से उन संस्कार धर्मों के प्रति निर्विण्ण ( उदासीन ) होनेवाले निर्वेदज्ञान की उत्पत्ति होती है। ( भय, आदीनव एवं निर्वेद—ये तीनों ज्ञान प्रारम्भ में अर्थात् उत्पन्न होते समय पृथक् पृथक् दृष्टिगोचर होते हैं; किन्तु अभ्यास हो जाने पर एक ज्ञान में भी ये तीनों स्वभाव रह सकते हैं। ) निर्वेदज्ञान के उत्पाद के अनन्तर 'जाल में फँसी मछली जैसे जाल से मुक्त होना चाहती है'—उस प्रकार संस्कार धर्मों से मुक्ति चाहनेवाले 'मोक्तुकामताज्ञान' की उत्पत्ति होती है[2]।

"भयतो पट्ठानेनेव आदीनवञ्च जानतो।
निब्बिन्दतो सङ्खारेसु जातं मुच्चितुकम्यता[3] ॥"

अर्थात् संस्कार धर्मों में भयज्ञान होने से उनमें आदीनव देखकर उनसे निर्विण्ण होते हुए योगी की सन्तान में उनसे 'मोक्तुकामता' नामक ज्ञान उत्पन्न होता है।

### प्रतिसंख्याज्ञान

संस्कारधर्मों में अनित्य-दुःख-अनात्म लक्षणों की पुनः पुनः विपश्यना करनेवाला ज्ञान 'प्रतिसंख्या' ( पटिसङ्खा ) ज्ञान है। पटि = प्रति = वीप्सा; सङ्खा=संख्या =विपश्यना; ञाणं=ज्ञान—इस प्रकार पदच्छेद करना चाहिए। )

मोक्तुकामताज्ञान द्वारा संस्कार धर्मों से केवल मुक्त होने की कामनामात्र होती है; योगी उनसे मुक्त हो नहीं जाता। इस प्रतिसंख्याज्ञान द्वारा योगी उन संस्कारधर्मों से यद्यपि मुक्त होना चाहता है; किन्तु चाहने पर भी वे धर्म आसानी से छूट नहीं पाते, अतः वह ( योगी ) उन ( संस्कार धर्मों ) में नित्य, सुख एवं आत्मोपादान दृष्टि उत्पन्न न होने देने के लिए अनित्य-दुःख-अनात्म लक्षणों की पुनः विपश्यना करता है। जिस प्रकार मछली पकड़नेवाले व्यक्ति के हाथ में कभी सहसा मछली के स्थान पर सर्प का सिर आ जाता है, तब पहले तो वह उसे बड़ी मछली समझ कर प्रसन्न होता है; किन्तु बाद में 'यह सर्प है'—ऐसा जान लेने पर भी डँस लेने के भय से उसे एकाएक नहीं छोड़ता; अपितु युक्तिपूर्वक उसे दुर्बल बनाकर धीरे से छोड़ता है, इसी प्रकार नामरूपात्मक संस्कार धर्मों के प्रति पहले अनुराग होने पर भी जब उनमें अनित्य, दुःख एवं अनात्म लक्षण दिखाई पड़ते हैं, तो भय, आदीनव, निर्वेद एवं मोक्तुकामता

---

१. द्र०-विसु०, पृ० ४५८।

२. द्र०-विसु०, पृ० ४५८-४६१; पटि० म०, पृ० ६५-६७, ३०७।

३. ब० भा० टी०।

ज्ञान होने के अनन्तर योगी उन संस्कार धर्मों से सर्वथा मुक्त होने के लिए उनकी अनित्य-दुःख-अनात्म लक्षणों द्वारा पुनः विपश्यना करता है[1]।

### संस्कारोपेक्षाज्ञान

प्रतिसंख्याज्ञान द्वारा संस्कारधर्मों को छोड़ देने के बाद उन संस्कार धर्मों को भय-आदीनव-आदि द्वारा न देखकर उनकी उपेक्षा करने में समर्थज्ञान 'संस्कारोपेक्षा-ज्ञान' कहलाता है। इस ज्ञान द्वारा उपेक्षा होने पर योगी 'इन संस्कारधर्मों का आलम्बन भी नहीं करता'—ऐसा नहीं कहा जा रहा है; क्योंकि सभी विपश्यनाज्ञान संस्कारधर्मों का आलम्बन करके ही प्रवृत्त होते हैं; अपितु उनका आलम्बन करने पर भी न तो उनमें अनुराग करता है और न उन्हें भयानक ही समझता है, केवल उनकी उपेक्षा करके उनमें अनित्य-दुःख-अनात्म की विपश्यनामात्र करता है[2]।

"मुच्चितुकामतो येव पटिसङ्खाय जानतो।
सङ्खारुपेक्खानामं ञाणं जातं नवमयोगिनो[3]॥"

अर्थात् संस्कार धर्मों को छोड़ने की इच्छा होने से उन्हें प्रतिसंख्याज्ञान (मोक्तुकामता के बाद पुनः तीन लक्षणों के द्वारा विपश्यना करनेवाला ज्ञान) द्वारा जानते हुए नवम योगी की सन्तान में संस्कारोपेक्षा नामक ज्ञान उत्पन्न होजा है।

### अनुलोमज्ञान

इस ज्ञान से ऊार जाने पर योगी को मार्ग एवं फल की प्राप्ति होगी। इसलिए ऊपर के मार्गज्ञान एवं फलज्ञान में प्राप्त होनेवाले बोधिपक्षीय धर्मों के तथा उदयव्यय आदि नीचे के ८ ज्ञानों के अनुरूप होने के कारण इस ज्ञान को 'अनुलोम ज्ञान' कहा जाता है।

यह अनुलोमज्ञान भी अपने से पूर्व के ८ ज्ञानों की तरह अनित्य, अनात्म एवं दुःख लक्षणों द्वारा ही विपश्यना करता है। इसलिए यह पूर्व के ज्ञानों के अनुरूप होता है। मार्गक्षण में प्राप्त होनेवाले बोधिपक्षीय धर्मों को प्राप्त करना योगी का मुख्य उद्देश्य होता है। इस उद्देश्य के अनुसार यह ज्ञान उन बोधिपक्षीय धर्मों को एकान्त रूप से प्राप्त करनेवाला होने से उन बोधिपक्षीय धर्मों के भी अनुरूप होता है। इसे इस उपमा द्वारा समझना चाहिए—जैसे किसी राजा के मन्त्रियों ने किसी अपराध का धर्मशास्त्रों के अनुसार निर्णय दिया और राजा ने उस निर्णय की घोषणा कर दी तो राजा की यह आज्ञा धर्मशास्त्रों के अनुरूप भी होती है और मन्त्रियों के अनुरूप भी होती है।

यह अनुलोमज्ञान, मार्गवीथि में आनेवाले परिकर्म, उपचार एवं अनुलोम कृत्यों को करनेवाला ज्ञान है। गोत्रभू, संस्कारधर्मों को आलम्बन नहीं करता; केवल

---

१. द्र०—विसु०, पृ० ४६१-४६३; पटि० म०, पृ० ३०७।

२. द्र०—विसु०, पृ० ४६३-४६५; पटि० म०, पृ० ६७-७२।

३. ब० भा० टी०।

**५७. तस्सेवं* पटिपज्जन्तस्स पन विपस्सनापरिपाकमागम्म इदानि अप्पना उप्पज्जिस्सतीति भवङ्गं वोच्छिन्दित्वा उप्पन्नमनोद्वारावज्जना†-**

उपर्युक्त विपश्यना क्रम से भावना करनेवाले उस योगी की सन्तान में विपश्यनाज्ञान की परिपक्वता की अपेक्षा से, 'अब अर्पणा नामक लोकोत्तर मार्ग उत्पन्न होगा'—इस प्रकार सोचने के क्षण में भवङ्ग का उच्छेद करके

---

निर्वाण का ही आलम्बन करता है, अतः वह विपश्यनाज्ञान में सम्मिलित नहीं होता। अपितु विपश्यनाज्ञान के मूर्धा के सदृश होने से विपश्यना में सङ्गृहीत होता है[1]।

**अनुलोमज्ञान की उत्पत्ति**—संस्कारोपेक्षाज्ञान द्वारा संस्कारधर्मों के प्रति उपेक्षा करके पुनः अनित्य, दुःख, अनात्म लक्षणों की बार बार विपश्यना करने पर संस्कार-धर्मों का आलम्बन करने की कामना न होने से उन धर्मों से निरपेक्ष होकर संस्कार धर्मों से विमुक्त निर्वाण की ओर चित्त का झुकाव होता है। परन्तु निर्वाण को सीधे प्राप्त न कर पाने से निर्वाण को खोजते खोजते अन्त में (यह ज्ञान) संस्कार धर्मों का ही आलम्बन करता है। इसे उपमा द्वारा यों समझना चाहिए—पुराने समय में समुद्र यात्रा करनेवाले यात्री जलपोत में अपने साथ एक कौआ ले जाया करते थे। जब वे मार्ग भूल जाते थे, तब किनारा खोजने के लिए कौआ छोड़ते थे। वह कौआ यद्यपि किनारा खोजने के लिए जलपोत से उड़कर भिन्न भिन्न दिशाओं में जाता है; किन्तु किनारा न मिलने पर पुनः पुनः उसी जलपोत पर लौटकर आ जाता है, अन्त में किनारा मिल जाने पर किनारे पर चला जाता है। इसी प्रकार संस्कारधर्मों से उपेक्षा हो जाने पर यह ज्ञान निर्वाण को खोजने के लिए इधर उधर दौड़ता है; किन्तु निर्वाण दिखाई न पड़ने के कारण बीच बीच में पुनः उन्हीं संस्कारधर्मों का आलम्बन करता है। निर्वाण दिखाई देने पर 'परिकर्म, उपचार, अनुलोम'—इस क्रम से अनुलोमज्ञान उत्पन्न होने के बाद योगी गोत्रभू द्वारा निर्वाण का आलम्बन करके मार्ग की प्राप्ति तक पहुँच सकता है। इस प्रकार उदयव्ययज्ञान से लेकर अनुलोम ज्ञान तक क्रमशः उत्पन्न होनेवाले नौ विपश्यना ज्ञानों को 'प्रतिपदाज्ञान दर्शन विशुद्धि' कहते हैं[2]।

"सङ्खारा लीनचित्तस्स वीतसङ्खारमेसतो।
अनुलोमनामं ञाणं जातं दसमयोगिनो[3] ॥"

अर्थात् संस्कारधर्मों से लीन (उदासीन) चित्तवाले, अतएव वीतसंस्कार (निर्वाण) का अन्वेषण करनेवाले दशम योगी की सन्तान में 'अनुलोम' नामक ज्ञान उत्पन्न होता है।

५७. इस पालि द्वारा मार्गप्राप्ति के आसन्न काल में अनुलोमज्ञान की सन्तति दिखलाई गई है। इसमें प्रयुक्त 'द्वे तीणि विपस्सनाचित्तानि'—इस वाक्य द्वारा परिकर्म,

---

* तस्सेव—स्या०।

†. ०मनोद्वारानन्तरं—ना०; उप्पन्नं मनोद्वारावज्जनानन्तरं—रो०।

१. द्र०—विसु०, पृ० ४७५।

२. द्र०—विसु०, पृ० ४६५-४६६; पटि० म०, पृ० ७३-७६; ३०८।

३. ब० भा० टी०।

**नन्तरं द्वे तीणि विपस्सनाचित्तानि यं किञ्चि अनिच्चादिलक्खणमारब्भ परिकम्मोपचारानुलोमनामेन पवत्तन्ति।**

उत्पन्न मनोद्वारावर्जन के अनन्तर २-३ विपश्यनाचित्त जिस किसी एक अनित्य-आदि लक्षण का आलम्बन करके 'परिकर्म, उपचार, अनुलोम' नाम से प्रवृत्त होते हैं।

**५८. या* सिखापत्ता†, सा‡ सानुलोमा§ सङ्खारुपेक्खा वुट्ठान-गामिनी§§ विपस्सना ति चϕ पवुच्चति+।**

**जो शिखर को प्राप्त है तथा अनुलोम ज्ञान के साथ होता है—ऐसा वह संस्कारोपेक्षाज्ञान 'व्युत्थानगामिनी विपश्यना' कहलाता है।**

---

उपचार एवं अनुलोम—ये तीन विपश्यना चित्त कहे गए हैं। तीक्ष्ण पुद्गल की चित्त-वीथि में उपचार एवं अनुलोम—ये दो विपश्यना चित्त तथा मन्द पुद्गल की चित्त-वीथि में परिकर्म, उपचार एवं अनुलोम—ये तीन विपश्यना चित्त प्रवृत्त होते हैं[1]।

५८. **वुट्ठानगामिनी विपस्सना**—मार्गधर्म को 'व्युत्थान' कहते हैं। उस व्युत्थान नामक मार्ग को प्राप्त करने को कारणभूत विपश्यना 'व्युत्थानगामिनी विपश्यना' कहलाती है।

स्पष्टीकरण—सभी मार्ग संस्कार धर्मों का आलम्बन न कर केवल निर्वाण का ही आलम्बन करते हैं। इसलिए मार्ग धर्म संस्कार नामक आलम्बन निमित्तों से उत्तीर्ण ( व्युत्थित ) होते हैं। मार्ग प्राप्त हो जाने पर स्कन्ध सन्तति दीर्घकाल तक संसारवट्ट ( संसारवर्त ) में प्राप्त नहीं होतीं। यहाँ तक कि वह स्रोतापत्तिमार्ग की प्राप्ति मात्र से ही कामभूमि में अधिक से अधिक सात भव तक प्रवृत्त हो सकती है, इससे अधिक नहीं। इसीलिए मार्ग धर्म निरन्तर वर्तमान वट्टस्कन्धों ( सांसारिक स्कन्धों ) से व्युत्थित (विमुक्त) धर्म कहे जाते हैं। इस प्रकार संस्कार एवं वर्तप्रवृत्त ( वट्टपवत्त = संसारप्रवृत्त ) धर्मों से व्युत्थित ( निर्गत ) होने के कारण मार्ग को 'व्युत्थान' कहा जाता है। उस व्युत्थान नामक मार्ग की प्राप्ति में कारणभूत विपश्यना को, जो संस्कारोपेक्षाज्ञान का अन्तिम भाग एवं अनुलोमज्ञान ही है; 'व्युत्थानगामिनी विपश्यना' कहते हैं।

---

*. या विपस्सना—स्या०।
†. सिखाप्पत्ता—रो०, म० (ख)।
‡. रो० मे नहीं।
§. अनुलोमा—स्या०।
§§. ०गामिणी—सी०।
ϕ. स्या० में नहीं।
+. वुच्चति—स्या०, ना०।
*. — + यह पाठ म० (क) में कोष्ठान्तर्गत है।
१. द्र०—विसु०, पृ० ४७५। विस्तार के लिए द्र०—अभि० स० (अप्पनाजवनवार) पृ० ३४२-३५२।

**५९. ततो परं गोत्रभुचित्तं* निब्बानमालम्बित्वा पुथुज्जनगोत्तमभिभवन्तं अरियगोत्तमभिसम्भोन्तञ्च पवत्तति ।**

**अनुलोम के अनन्तर प्रवृत्त होनेवाला गोत्रभू चित्त निर्वाण का आलम्बन करके पृथग्जन गोत्र का अभिभव करते हुए तथा आर्य गोत्र प्राप्त करते हुए प्रवृत्त होता है ।**

---

उस 'संस्कारोपेक्षा' नामक ज्ञान के पूर्वभाग, मध्यभाग एवं मार्गवीथि से सम्बन्ध रखनेवाला अन्तिमभाग—इस प्रकार तीन विभाग किए जा सकते हैं। इनमें से पूर्वभाग एवं मध्यभाग का व्युत्थानगामिनी विपश्यना से कोई सम्बन्ध नहीं होता। मनोद्वारावर्जन के अनन्तर ७ वार जवन नाम से संस्कारोपेक्षा ज्ञान के प्रवृत्त होने पर बीच में कुछ भवङ्ग अन्तरित करके पुनः भवङ्गचलन, भवङ्गोपच्छेद एवं मनोद्वारावर्जन होने के अनन्तर 'परिकर्म, उपचार, अनुलोम' नामक अनुलोमज्ञान प्रवृत्त होता है। ( अनुलोम के बाद मार्ग एवं फल उत्पन्न होंगे। ) इस प्रकार अनुलोमज्ञान से सम्बद्ध और समीपचारी संस्कारोपेक्षाज्ञान का अन्तिम भाग ( इसे ही शिखरप्राप्त कहा गया है। ) तथा अनुलोमज्ञान 'व्युत्थानगामिनी विपश्यना' कहलाते हैं[1] ।

"सङ्खारभूतनिमित्तवट्टखन्धपवत्ततो ।
वुट्ठानं याय गच्छन्ति एसा वुट्ठानगामिनी[2] ॥"

अर्थात् जिस विपश्यना ज्ञान द्वारा संस्कार नामक निमित्तों (आलम्बनों) एवं वर्तप्रवृत्त (वट्टपवत्त = सांसारिक ) धर्मों से उत्तर ( निर्गत ) लोकोत्तर मार्ग की प्राप्ति होती है। उसे "व्युत्थानगामिनी विपश्यना' कहते हैं।

**५९. गोत्रभुचित्तं**—'गोत्तं भवति अभिभवतीति गोत्रभु' अर्थात् पृथग्जन गोत्र का अभिभव करनेवाला चित्त 'गोत्रभू चित्त' है। यहाँ सत्कायदृष्टि एवं विचिकित्सा से अविरहित ( सम्प्रयुक्त ) स्कन्धसन्तति 'पृथग्जन गोत्र' कही गयी है।

अपि च—'गोत्तं भवति अभिसम्भुणातीति गोत्रभु'—अर्थात् आर्य गोत्र को प्राप्त करानेवाला चित्त 'गोत्रभूचित्त' है। सत्कायदृष्टि एवं विचिकित्सा से विरहित स्कन्ध सन्तति 'आर्य गोत्र' कही गयी है।

गोत्रभू चित्त के उत्पाद मात्र से यद्यपि आर्य गोत्र में पहुँचना नहीं होता; तथापि मार्ग के निकट होने से समीपोपचार से उसे 'आर्य गोत्र में पहुँच गया है'—ऐसा कहा जाता है[3] ।

---

*. गोत्रभू०—सी०, स्या० ।

१. द्र०—विसु०, पृ० ४६८ ।

२. ब० भा० टी० ।

३. द्र०—विसु०, पृ० ४४७; पटि० म०, पृ० ७३ ।

**निब्बानमालम्बित्वा**—यह गोत्रभू चित्त अपने उत्पाद से पूर्व किसी आवर्जन चित्त के उपस्थित न होने पर भी निर्वाण का आलम्बन कर सकता है।

जैसे किसी बड़ी नहर को लांघ कर दूसरे किनारे पर पहुँचने की इच्छावाला पुरुष वेग से दौड़कर नहर के इस किनारे वृक्ष की शाखा में बँधी हुई एवं लटकती हुई रस्सी या लाठी को पकड़ कूदकर दूसरे किनारे पर जाने के लिए झुके, ढले, लटके हुए शरीरवाला होकर दूसरे किनारे के ऊपरी भाग को पाकर उसे छोड़, कांपते हुए दूसरे किनारे गिरकर धीरे से खड़ा हो जाता है, ऐसे ही योगी भी भव, योनि, गति, स्थिति और निवास के दूसरे किनारे विद्यमान निर्वाण में प्रतिष्ठित होना चाहते हुए, उदयव्यय की अनुपश्यना-आदि द्वारा वेग से दौड़कर, आत्मभाव-रूपी वृक्ष की शाखा में बांधकर लटकी हुई रूपस्कन्ध की रस्सी या वेदना आदि में से किसी एक डण्डे को 'अनित्य है, दुःख है, अनात्म है',—इस प्रकार के अनुलोम के आवर्जन द्वारा पकड़कर उसे नहीं छोड़ते हुए ही प्रथम अनुलोमचित्त से कूदकर, द्वितीय से दूसरे किनारे जाने के लिए झुके, ढले, लटके हुए शरीरवाले के समान निर्वाण की ओर झुके, ढले, लटके हुए मनवाला होकर, तृतीय से दूसरे किनारे के ऊपरी भाग को पाने के समान इस समय पाने योग्य निर्वाण के समीप होकर उस चित्त के निरोध से संस्कारों के उस आलम्बन को छोड़कर गोत्रभूचित्त से संस्काररहित दूसरे किनारे रूपी निर्वाण में गिरता है, किन्तु एक आलम्बन में आसेवन को प्राप्त न होने से प्रकम्पित होता हुआ, उस पुरुष के समान उसी समय सुप्रतिष्ठित नहीं हो जाता; प्रत्युत उसके बाद मार्गज्ञान से प्रतिष्ठित होता है[1]।

इस उपमा के अनुसार मार्गवीथि में कारणों के अनुसार मनोद्वारावर्जन-आदि पूर्वचित्तों द्वारा संस्कार धर्मों का आलम्बन करने से तथा गोत्रभू, मार्ग एवं फल द्वारा निर्वाण का आलम्बन करने से एक वीथि में भी आलम्बन भेद होता है।

**अनुलोमज्ञान एवं गोत्रभू में विशेष :**

परिकर्म आदि अनुलोमज्ञान मोह-रूपी अन्धकार का प्रहाण कर सकता है; किन्तु निर्वाण का साक्षात्कार नहीं कर सकता।

गोत्रभू निर्वाण का साक्षात्कार कर सकता है; किन्तु मोह का प्रहाण नहीं कर सकता है।

जैसे एक चक्षुष्मान् पुरुष 'नक्षत्रयोग को जानूँगा' सोचकर रात्रि में निकलकर चन्द्रमा को देखता है। किन्तु घने बादलों से ढके होने के कारण वह देख नहीं पाता। तब एक हवा आकर घने बादलों को, दूसरी मध्यम बादलों को, तथा तीसरी हवा आकर सूक्ष्म बादलों को भी उड़ा देती है। अब वह पुरुष चन्द्रमा को स्पष्टतया देखने में समर्थ हो जाता है।

---

१. द्र०–विसु०, पृ० ४४७-४४८।

## मग्गचित्तुप्पत्ति

६०. तस्सानन्तरमेव मग्गो दुक्खसच्चं परिजानन्तो, समुदयसच्चं पजहन्तो, निरोधसच्चं सच्छिकरोन्तो, मग्गसच्चभावनावसेन* अप्पनावीथिमोतरति। ततो परं द्वे तीणि† फलचित्तानि पवत्तित्वा‡ भवङ्गपातो व होति।

गोत्रभू चित्त के अनन्तर ही मार्ग, दुःख सत्य का परिज्ञान (परिच्छेद करके ज्ञान) करते हुए, समुदय सत्य का प्रहाण करते हुए, निरोध सत्य का साक्षात् करते हुए, मार्गसत्य की भावना के बल से अर्पणावीथि में उतरता है। मार्ग चित्त के एक वार प्रवृत्त होने के अनन्तर २ या ३ वार फलचित्त प्रवृत्त होकर भवङ्गपात ही होता है।

---

यहाँ त्रिविध बादलों के समान स्थूल, मध्यम एवं सूक्ष्म मोहरूपी अन्धकार हैं। तीन हवाओं के सदृश तीन (परिकर्म-उपचार-अनुलोम) अनुलोम चित्त हैं। चक्षुष्मान् पुरुष के समान गोत्रभूज्ञान है। चन्द्रमा के समान निर्वाण है। बादलों से रहित आकाश में उस पुरुष द्वारा विशुद्ध चन्द्र देखे जाने के समान सत्य (निर्वाण) को ढंकनेवाले मोहरूपी अन्धकार के दूर हो जाने पर गोत्रभू ज्ञान द्वारा विशुद्ध निर्वाण देखना है।

जैसे तीन हवाएं चन्द्र को ढकनेवाले बादलों को ही उड़ा सकती हैं, चन्द्रमा को नहीं देख सकती, ऐसे ही अनुलोम ज्ञान मोह को ही नष्ट कर सकते हैं, निर्वाण को नहीं देख सकते। जैसे वह पुरुष चन्द्रमा को ही देख सकता है, बादलों को नहीं उड़ा सकता, ऐसे ही गोत्रभूज्ञान निर्वाण को ही देख पाने में समर्थ है, क्लेशरूपी अन्धकार का नाश करने में समर्थ नहीं है।

इस प्रकार गोत्रभू निर्वाण का सर्वप्रथम द्रष्टा होने के कारण मार्ग से पूर्व आवर्जन के स्थान पर रहता है[1]।

## मार्गचित्त की उत्पत्ति

६०. गोत्रभू चित्त का निरोध होने के अनन्तर ४ कृत्यों को एक साथ सम्पन्न करनेवाला मार्ग चित्त उत्पन्न होता है। जिस प्रकार दीपक बत्ती को जलाना, अन्धकार को नष्ट करना, प्रकाश को उत्पन्न करना एवं तैल को समाप्त करना—इन ४ कृत्यों को एक साथ सिद्ध करता है, उसी प्रकार मार्ग धर्म भी दुःख सत्य का 'यह दुःख सत्य इतना ही है, यह इन लौकिक चित्त, चैतसिक एवं रूप धर्मों से न तो न्यून है और न अधिक'—इस प्रकार परिच्छेद करके जानना

---

*. मग्गसच्चं भावनावसेन–सी०, रो०, ना०, म० (क, ख)।

†. तीनि–रो०।

‡. पवत्तित्वा निरुज्झति, ततो परं–स्या०।

१. द्र०–विसु०, पृ० ४७८; अट्ठ०, पृ० १८९।

नामक परिज्ञाकृत्य, तृष्णा एवं लोभ नामक समुदय सत्य का प्रहाण करना नामक प्रहाणकृत्य, निरोध ( निर्वाण ) सत्य का साक्षात् करना नामक साक्षात्क्रियाकृत्य एवं मार्ग सत्य को स्वसन्तान में उत्पन्न करना नामक भावनाकृत्य—इस प्रकार इन ४ कृत्यों को एक साथ सम्पन्न कर सकता है[1]।

यहाँ आलम्बन प्रतिवेध एवं असम्मोह प्रतिवेध—इन दो प्रतिवेधों का ज्ञान कर लेना चाहिए।

मार्ग क्षण में निर्वाण का ज्ञान निर्वाण को आलम्बन बनाकर ही होता है, अतः इस प्रकार का ज्ञान 'आलम्बन प्रतिवेध' कहलाता है।

दुःख सत्य का ज्ञान मोहरहित होकर ही किया जा सकता हैं, अतः इस प्रकार का ज्ञान 'असम्मोह प्रतिवेध' कहलाता है।

**भावार्थ**—योगी मार्गक्षण में दुःखसत्य का आलम्बन नहीं करता; अपितु निर्वाण का ही आलम्बन करता हैं; तथापि वह दुःख सत्य का ज्ञान असम्मोह प्रतिवेध द्वारा परिच्छेद करके कर लेता है। कहा भी गया है—"चत्तारि सच्चानि एकप्पटिवेधानि[2]" अर्थात् चारों आर्य सत्यों का प्रतिवेध एक ज्ञान द्वारा होता है। यहाँ यह ज्ञातव्य है कि योगी निरोध सत्य का ज्ञान आलम्बन करके भी करता है, अतः निर्वाण का बोध आलम्बन प्रतिवेध द्वारा भी होता है; शेष सत्यों का बोध असम्मोह प्रतिवेध द्वारा होता है।

निरोध सत्य के विषय में आलम्बन प्रतिषेध एवं असम्मोह प्रतिवेध दोनों हो सकते हैं। ये आलम्बन एवं असम्मोह प्रतिवेध स्वरूपतः मार्गसत्य में सम्प्रयुक्त 'सम्यग् दृष्टि' ही है।

"निरोधं....पटिविज्झतीति एतेन निरोधसच्चमेकं आरम्मणपटिवेधेन, चत्तारि पि सच्चानि असम्मोहपटिवेधेन मग्गञाणं पटिविज्झति[3]।"

मार्गचित्त एक वार प्रयुक्त होने के अनन्तर फलचित्त तीक्ष्ण पुद्गल में ३ वार तथा मन्द पुद्गल में २ वार ही प्रवृत्त होता है। तदनन्तर भवङ्गपात हो जाता है[4]।

**मन्द पुद्गल की मार्गवीथि**

| 'न | द | म | प | उ | नु | गो | मा | फ | फ' | भ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ... | ,... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... |

इसके बाद प्रत्यवेक्षण वीथियाँ होती हैं।

---

१. द्र०—विसु०, पृ० ४९०; पटि० म०, पृ० १३२; सं० नि०, चतु० भा०, पृ० ३७४।

२. पटि० म०, पृ० ३५२।

३. विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० ३०४।

४. द्र०—विसु०, पृ० ४७९।

## पच्चवेक्खणवीथि

६१. पुन भवङ्गं वोच्छिन्दित्वा* पच्चवेक्खणञाणानि† पवत्तन्ति ।

पुनः भवङ्ग का परिच्छेद करके प्रत्यवेक्षण ज्ञान प्रवृत्त होते हैं ।

६२. मग्गं फलञ्च निब्बानं पच्चवेक्खति पण्डितो ।
हीने‡ किलेसे‡ सेसे च पच्चवेक्खति वा न वा ।।

लोकोत्तर ज्ञान सम्पन्न पण्डित मार्ग, फल एवं निर्वाण का प्रत्यवेक्षण करता है । प्रहीण क्लेशों एवं अवशिष्ट क्लेशों का प्रत्यवेक्षण करता भी है या नहीं भी करता ।

---

### प्रत्यवेक्षण वीथि

६१-६२. फल जवन २-३ वार होने के अनन्तर भवङ्गपात होकर जब भवङ्गसन्तति विच्छिन्न होती है, तब 'मैंने इस मार्ग द्वारा निर्वाण का लाभ किया' —इस प्रकार मार्ग का प्रत्यवेक्षण करनेवाली वीथि, 'मुझे मार्ग के फल का भी अनुभव हुआ है'—इस प्रकार फल का प्रत्यवेक्षण करनेवाली वीथि; 'मैंने निर्वाण का साक्षात्कार किया है'—इस प्रकार निर्वाण का प्रत्यवेक्षण करनेवाली वीथि, मैंने इतने क्लेशों का प्रहाण किया है'—इस प्रकार प्रहीण क्लेशों का प्रत्यवेक्षण करनेवाली वीथि तथा 'इतने क्लेश अभी अवशिष्ट हैं'—इस प्रकार शेष क्लेशों का प्रत्यवेक्षण करनेवाली वीथि—इस तरह ५ प्रकार की प्रत्यवेक्षण वीथियाँ होती हैं ।

इनमें से 'मग्गं फलञ्च निब्बानं पच्चवेक्खति'—इस वचन के अनुसार मार्ग, फल एवं निर्वाण का प्रत्यवेक्षण करनेवाली तीन वीथियाँ एकान्तरूप से होती हैं—यह दिखलाया गया है । तथा 'हीने किलेसे सेसे च पच्चवेक्खति वा न वा'—इस वचन द्वारा ग्रन्थकार ने प्रहीण क्लेशों एवं शेष क्लेशों का प्रत्यवेक्षण करनेवाली ये दो वीथियाँ कुछ पुद्गलों में होती हैं, कुछ में नहीं—यह दिखाया है ।

मार्ग, फल एवं निर्वाण का प्रत्यवेक्षण करनेवाली वीथियाँ एकान्त (निश्चित) रूप से होती ही हैं—इस विषय में आचार्यों के विभिन्न मत हैं ।

'चूळदुक्खक्खन्धसुत्तट्ठकथा' के अनुसार प्रत्यवेक्षण वीथि के ५ प्रकारों में से एक या दो तो एकान्तरूप से होंगी; किन्तु ये कौन होंगी—इसका कोई निश्चय नहीं । कोई पुद्गल प्रहीण क्लेशों का, कोई अवशिष्ट क्लेशों का तथा

*. पन विच्छिन्दित्वा—स्या० ।

†. पच्चवेक्खन०—म० (ख) ।

‡-‡. पहीने किलेसे—स्या० ।

## ञाणदस्सनविसुद्धि

६३. छब्बिसुद्धिकमेनेवं* भावेतब्बो चतुब्बिधो।
ञाणदस्सनविसुद्धि नाम मग्गो पवुच्चति ॥

अयमेत्थ विसुद्धिभेदो।

इस तरह ६ प्रकार की विशुद्धियों के क्रम के अनुसार उत्पादयितव्य (भावयितव्य) ४ प्रकार का मार्ग 'ज्ञान-दर्शनविशुद्धि' कहलाता है।

इस विपश्यना कर्मस्थान नय में यह 'विशुद्धिभेद' है।

---

कोई मार्ग, फल एवं निर्वाण में से किसी एक, दो या तीनों का प्रत्यवेक्षण करता है।

"सा पन न सब्बेसं परिपुण्णा होति, एको हि पहीणकिलेसमेव पच्चवेक्खति, एको अवसिट्ठकिलेसमेव, एको मग्गमेव, एको फलमेव, एको निब्बानमेव। इमासु पन पञ्चसु पच्चवेक्खणासु एकाव, द्वे व, नो लद्धुं न वट्टति[1]।"

अभिधम्मत्थसङ्गह में 'मग्गं फलञ्च निब्बानं' इस वचन द्वारा मार्ग के प्रत्यवेक्षण का सर्वप्रथम कथन करने पर भी उपर्युक्त अट्ठकथा में प्रहीणक्लेश के प्रत्यवेक्षण को सर्व प्रथम स्थान दिया गया है, अतः उन मार्ग-फल आदि पांच प्रत्यवेक्षणाओं का यथेच्छ क्रम करके भावना की जा सकती है।

इस प्रकार स्रोतापत्ति मार्ग प्राप्त होने पर पांच प्रत्यवेक्षण वीथियाँ, सकृदागामी एवं अनागामी मार्ग प्राप्त होने पर पांच पांच वीथियाँ, तथा अर्हत् मार्ग प्राप्त होने के अनन्तर (शेष क्लेशों का प्रत्यवेक्षण आवश्यक न होने के कारण) चार वीथियाँ—इस प्रकार प्रत्यवेक्षण वीथियाँ कुल १९ प्रकार की होती हैं[2]।

## ज्ञानदर्शनविशुद्धि

६३. शीलविशुद्धि-आदि पूर्वोक्त ६ विशुद्धियों के अनुसार क्रमशः प्राप्य मार्ग 'ज्ञानदर्शनविशुद्धि' कहलाता है[3]।

'चतुसच्चं जानातीति ञाणं, पच्चक्खतो पस्सतीति दस्सनं, किलेसमलतो विसुज्झनं विसुद्धि' अर्थात् जो चार आर्यसत्यों को जानता है, वह 'ज्ञान' पद से अभिहित होता है। जो प्रत्यक्षतः देखता है, वह 'दर्शन' कहलाता है। क्लेश मलों से विशुद्ध होना 'विशुद्धि' है। इस तरह क्लेश मलों से विशुद्ध, चार आर्यसत्यों को प्रत्यक्षतः देखनेवाला ज्ञान 'ज्ञानदर्शनविशुद्धि' है।

---

*. छब्बिसुद्धिक्कमेनेवं—स्या०, ना०।

१. म० नि० अ०, प्र० भा० (मूलपण्णासट्ठकथा), पृ० ३३६।

२. द्र०—विसु०, पृ० ४७९-४८०। ३. द्र०—विसु०, पृ० ४७७-४८१।

## विमोक्खभेदो

**६४. तत्थ अनत्तानुपस्सना अत्ताभिनिवेसं मुञ्चन्ती* सुञ्ञतानुपस्सना नाम विमोक्खमुखं होति ।**

उस विपश्यना खण्ड में अनात्मानुपश्यना आत्माभिनिवेश का त्याग करने में समर्थ होती हुई 'शून्यतानुपश्यना' नामक विमोक्षमुख होती है ।

---

७ विशुद्धियों में शीलविशुद्धि एवं चित्तविशुद्धि सब विशुद्धियों की मूल हैं। यदि ये दो विशुद्धियाँ मूल में न हों, तो ऊपर की विशुद्धियों का उत्पाद अशक्य है। इन दोनों के अतिरिक्त अवशिष्ट ऊपर की ५ विशुद्धियाँ शरीरस्थानीय हैं। यह अट्ठकथा का मत है। विभावनी के अनुसार ऊपर की ५ विशुद्धियों में से ज्ञानदर्शनविशुद्धि को वर्जित कर अवशिष्ट ४ विशुद्धियाँ ही शरीरस्थानीय हैं। विभावनीकार ज्ञानदर्शनविशुद्धि को मूर्धस्थानीय कहना चाहते हैं[1] ।

**७ विशुद्धियाँ एवं १० ज्ञान**—शीलविशुद्धि, चित्तविशुद्धि, दृष्टिविशुद्धि एवं काङ्क्षावितरणविशुद्धि में नामरूप धर्मों का अनित्य, दुःख एवं अनात्म लक्षणों द्वारा सम्मर्शन नहीं किया जाने के कारण उस समय इनमें सम्मर्शनज्ञान नहीं होता। मार्गामार्गज्ञानदर्शनविशुद्धि में सम्मर्शनज्ञान एवं उदयव्ययज्ञान का पूर्वभाग होता है। प्रतिपदाज्ञानदर्शनविशुद्धि में उदयव्ययज्ञान का अन्तिमभाग, भङ्गज्ञान, भयज्ञान, आदीनवज्ञान, निर्वेद (निब्बिदा) ज्ञान, मोक्तुकाम्यता (मुच्चितुकम्यता) ज्ञान, प्रतिसंख्याज्ञान, संस्कारोपेक्षाज्ञान एवं अनुलोम ज्ञान होते हैं। ज्ञानदर्शनविशुद्धि में कोई विपश्यनाज्ञान नहीं होता; क्योंकि निर्वाण का आलम्बन करने से संस्कारधर्मों में अनित्य-दुःख-अनात्म की विपश्यना नहीं की जा सकती।

विशुद्धिभेद समाप्त ।

## विमोक्षभेद

६४. 'पटिपक्खतो विमुच्चतीति विमोक्खो' अर्थात् विपक्षभूत क्लेश धर्मों से विमुच्यमान (मुक्त हो रहे) धर्म 'विमोक्ष' कहलाते हैं। इस विवेचन के अनुसार मार्ग धर्म 'विमोक्ष' कहे जाते हैं।

'पटिपक्खतो विमुच्चित्था ति विमोक्खो' अर्थात् विपक्षभूत क्लेश धर्मों से विमुक्त धर्म 'विमोक्ष' हैं। इस निर्वचन के अनुसार फलधर्म 'विमोक्ष' कहलाते हैं।

इस मार्ग-फल नामक विमोक्ष में प्रवेशद्वार की भाँति होने से व्युत्थानगामिनी विपश्यना 'विमोक्षमुख' कहलाती है।

---

*. मुञ्चन्ति–रो० (सर्वत्र)।

1. द्र०–विभा०, पृ० २०६ ।

**६५. अनिच्चानुपस्सना विपल्लासनिमित्तं मुञ्चन्ती अनिमित्तानुपस्सना नाम विमोक्खमुखं* ।**

अनित्यानुपश्यना विपर्यासनिमित्त का त्याग करने में समर्थ होती हुई 'अनिमित्तानुपश्यना' नामक विमोक्षमुख होती है ।

**६६. दुक्खानुपस्सना तण्हापणिधिं मुञ्चन्ती अप्पणिहितानुपस्सना† नाम विमोक्खमुखं‡ ।**

दुःखानुपश्यना तृष्णाप्रणिधि का त्याग करने में समर्थ होती हुई 'अप्रणिहितानुपश्यना' नामक विमोक्षमुख होती है ।

---

'आत्मा है' इस प्रकार के अभिनिवेश को 'आत्माभिनिवेश' कहते हैं । तीन प्रकार की अनुपश्यनाओं में से जो अनुपश्यना आत्माभिनिवेश का त्याग करने में समर्थ होती है, वह अनुपश्यना ( अनात्मानुपश्यना ) शून्यतानुपश्यना नामक 'विमोक्ष-मुख' कहलाती है ।

६५. अनित्यधर्मों को 'ये नित्य हैं'—इस प्रकार विपर्यस्त ( उलटे ) रूप में समझनेवाले संज्ञा, चित्त एवं दृष्टि नामक तीन धर्मों को 'विपर्यास' ( विपल्लास ) कहते हैं[1] । ये विपर्यास धर्म क्लेश धर्मों की उत्पत्ति के कारण या निमित्त होने के कारण 'विपर्यासनिमित्त' भी कहे जाते हैं । तीन अनुपश्यनाओं में से जो अनुपश्यना विपर्यासनिमित्त का त्याग करने में समर्थ होती है, वह अनुपश्यना (अनित्यानुपश्यना) अनिमित्तानुपश्यना नामक 'विमोक्षमुख' कहलाती है :

६६. संस्कार आलम्बनों में चित्त को दृढ़तापूर्वक रखनेवाली या उनकी अभिलाषा करनेवाली तृष्णा 'तृष्णाप्रणिधि' कहलाती हैं । तीन अनुपश्यनाओं में से जो अनुपश्यना तृष्णाप्रणिधि का त्याग करने में समर्थ होती है, वह अनुपश्यना ( दुःखानुपश्यना ) अप्रणिहितानुपश्यना नामक विमोक्षमुख' कहलाती है ।[2]

---

*. सी०, रो०, म० ( क, ख ) में नहीं, विमोक्खमुखं होति—स्या० ।

†. अप्पनिहिता०—रो० ।

‡. सी०, रो०, म० ( क, ख ) में नहीं; विमोक्खमुखं होति—स्या० ।

१. द्र०—विसु०, पृ० ४८५ ।

२. तीनों विमोक्षमुखों के विस्तृत ज्ञान के लिए द्र०—विसु०, पृ० ४६६; पटि० म०, पृ० २९० ।

**६७. तस्मा, यदि वुट्ठानगामिनी* विपस्सना अनत्ततो विपस्सति, सुञ्ञतो विमोक्खो नाम होति मग्गो; यदि अनिच्चतो विपस्सति, अनिमित्तो विमोक्खो नाम; यदि दुक्खतो विपस्सति, अप्पणिहितो विमोक्खो नामा ति च† मग्गो विपस्सनागमनवसेन तीणि‡ नामानि लभति। तथा फलञ्च मग्गागमनवसेन मग्गवीथियं।**

इसलिए यदि व्युत्थानगामिनी विपश्यना (संस्कार धर्मों की) अनात्मरूप से विपश्यना करती है, तो मार्ग, 'शून्यताविमोक्ष' नामवाला होता है। यदि अनित्य-रूप से विपश्यना करती है, तो मार्ग 'अनिमित्तविमोक्ष' नामवाला तथा यदि दुःख-रूप से विपश्यना करती है, तो मार्ग 'अप्रणिहितविमोक्ष' नामवाला होता है। इस प्रकार मार्ग मार्गोत्पत्ति की कारणभूत विपश्यना से सम्बद्ध होने के कारण तीन नामों को प्राप्त करता है। उसी प्रकार फल भी फलोत्पत्ति के कारणभूत मार्ग से सम्बद्ध होने के कारण मार्गवीथि में तीन नामों को प्राप्त करता है।

---

६७. उस व्युत्थानगामिनी विपश्यना तक पहुँचने से पहले संस्कार धर्मों में अनित्य, दुःख, अनात्म—इस प्रकार नाना प्रकार की विपश्यना करनी पड़ती है। यदि व्युत्थानगामिनी विपश्यना नाम-रूप धर्मों में से किसी एक का 'यह अनात्म है'—इस प्रकार विपश्यना करती है, तो यह विपश्यना आत्माभिनिवेश का प्रहाण करने में समर्थ होने के कारण 'शून्यतानुपश्यना' नामक 'विमोक्षमुख' होती है। यदि उस शून्यतानुपश्यना नामक विमोक्ष मुख से निःसरण करके मार्ग प्राप्त होता है, तो वह मार्ग 'शून्यताविमोक्ष' कहलाता है। यदि व्युत्थानगामिनी विपश्यना नाम-रूप धर्मों में से किसी एक का 'यह अनित्य है'—इस प्रकार विपश्यना करती है, तो यह विपश्यना नित्यताविपर्यास के कारणभूत संज्ञा, चित्त एवं दृष्टि नामक विपर्यास निमित्तों का प्रहाण करने में समर्थ होने के कारण 'अनिमित्तानुपश्यना' नामक 'विमोक्षमुख' होती है। यदि उस अनिमित्तानुपश्यना नामक विमोक्षमुख से निःसरण करके मार्ग प्राप्त होता है, तो वह मार्ग 'अनिमित्तविमोक्ष' कहलाता है। यदि व्युत्थानगामिनी विपश्यना नाम-रूप धर्मों में से किसी एक का 'यह दुःख है'—इस प्रकार विपश्यना करती है, तो यह विपश्यना नाम-रूप संस्कारों में अभिलाषा करनेवाली तृष्णाप्रणिधि का प्रहाण करने में समर्थ होने के कारण 'अप्रणिहितानुपश्यना' नामक 'विमोक्षमुख' होती है। यदि उस अप्रणिहितानुपश्यना नामक विमोक्षमुख से निःसरण करके मार्ग प्राप्त होता है, तो वह मार्ग 'अप्रणिहितविमोक्ष' कहलाता है। इस प्रकार विपश्यना-गमन के वश से मार्ग में तीन प्रकार के नाम प्राप्त होते हैं।

---

*. वुट्ठानगामिनि-म० (क, ख)।

†. रो० में नहीं।

‡. तीनि-रो०।

६८. फलसमापत्तिवीथियं पन यथावुत्तनयेन विपस्सन्तानं यथासकं* फलमुप्पज्जमानम्पि* विपस्सनागमनवसेनेव सुञ्ञतादिविमोक्खो ति च† पवुच्चति‡ ।

फलसमापत्तिवीथि में यथोक्तनय के अनुसार विपश्यना करनेवाले पुद्गलों की सन्तान में स्वमार्गानुसार उत्पन्न होनेवाला फल भी अपने उत्पाद की कारणभूत विपश्यना से सम्बद्ध होने के कारण शून्यता-आदि विमोक्ष कहा जाता है।

---

फल की उत्पत्ति के कारणभूत मार्ग 'मग्गागमन' हैं। मार्गवीथि में आनेवाले २ या ३ फल भी मार्ग के नाम के अनुसार नाना नामवाले होते हैं। यदि मार्ग 'शून्यताविमोक्ष' होता है, तो फल 'शून्यताविमोक्ष फल'; यदि मार्ग अनिमित्तविमोक्ष' होता है तो फल 'अनिमित्तविमोक्ष फल; यदि मार्ग 'अप्रणिहितविमोक्ष' होता है, तो फल भी 'अप्रणिहितविमोक्ष फल' होता है[1]।

**इन्द्रिय भेद से विपश्यना भेद**—योगी तीन प्रकार के होते हैं, यथा—श्रद्धेन्द्रियाधिक्य, समाधीन्द्रियाधिक्य एवं प्रज्ञेन्द्रियाधिक्य।

श्रद्धेन्द्रियाधिक्य योगी प्रायः अनित्य की विपश्यना करनेवाला होता है, अतः वह अनिमित्तविमोक्षमुख द्वारा 'अनिमित्तविमोक्ष' नामक मार्ग एवं फल प्राप्त करता है।

समाधीन्द्रियाधिक्य योगी प्रायः दुःख की विपश्यना करनेवाला होता है, अतः वह अप्रणिहितविमोक्षमुख द्वारा 'अप्रणिहितविमोक्ष' नामक मार्ग एवं फल प्राप्त करता है।

प्रज्ञेन्द्रियाधिक्य योगी प्रायः अनात्म की विपश्यना करनेवाला होता है, अतः वह शून्यताविमोक्षमुख द्वारा 'शून्यताविमोक्ष' नामक मार्ग एवं फल प्राप्त करता है[2]।

६८. फलसमापत्ति के आसन्न काल में नाम-रूप धर्मों की अनित्य, दुःख, अनात्म रूप से विपश्यना की जाती है। यद्यपि मार्गवीथि में आनेवाले मार्गों द्वारा अपना 'शून्यताविमोक्ष' आदि नाम फलों को दिया जाता था; किन्तु फलसमापत्ति में चूंकि मार्ग नहीं आते, अतः मार्गों द्वारा अपना नाम फल धर्मों को नहीं दिया जा सकता। अतः फलसमापत्ति से पूर्व होनेवाली विपश्यना ही फल को 'शून्यताविमोक्ष'

---

*-*. यथासकफल०-म० ( ख ); ० फलं समुप्पज्जमानम्पि-स्या०।

†. स्या० में नहीं।

‡. वुच्चति-रो०।

१. द्र०-विसु०, पृ० ४६६-४६७, ४७४; अट्ठ०, पृ० १८०-१८३; पटि० म०, पृ० २९४-२९५।

२. द्र०-अट्ठ०, पृ० १८२; विसु०, पृ० ४६९-४७०; पटि० म०, पृ० २९४-२९५।

**६९. आरमणवसेन पन सरसवसेन च नामत्तयं सब्बत्थ* सब्बेसम्पि सममेव†।**

**अयमेत्थ विमोक्खभेदो।**

**निर्वाण-आलम्बन से सम्बद्ध होने के कारण तथा अपने स्वभाव से सम्बद्ध होने के कारण 'शून्यताविमोक्ष' आदि तीन नाम सभी मार्गवीथि एवं फलसमापत्ति-वीथियों में सभी पुद्गलों की सन्तान में समान ही होते हैं।**

**इस विपश्यना कर्मस्थान में यह 'विमोक्षभेद' है।**

---

आदि नाम दे सकती है। जैसे—समापत्ति की पूर्ववर्ती विपश्यना यदि शून्यतानुपश्यना होगी, तो फल 'शून्यताविमोक्ष' नामवाला होगा।

**यथासकं फलमुप्पज्जमानम्पि**—फलसमापत्ति के समावर्जन काल में फल अपने मार्ग के अनुसार ही होते हैं। अर्थात् प्रथम प्राप्त मार्ग यदि अपनी प्राप्ति के काल में 'शून्यताविमोक्षमार्ग' होगा, तो फलसमापत्ति के काल में उत्पन्न फल भी उस शून्यता विमोक्षमार्ग का विपाकभूत फलचित्त ही होगा। इस प्रकार प्रथम प्राप्त मार्ग का फल होने पर भी वस्तुस्थिति यह है कि वह मार्ग फलसमापत्तिकाल में उत्पन्न अपने फल को 'शून्यताविमोक्ष' आदि नाम नहीं दे सकता; क्योंकि प्रथम प्राप्त मार्ग एवं समापत्तिकालिक फल अत्यन्त दूर होते हैं। समापत्ति के आसन्न काल में प्रवृत्त विपश्यना ही फल के अत्यन्त समीप होने के कारण उत्पन्न फल को 'शून्यता-विमोक्ष' आदि नाम दे सकती है।

६९. मार्ग एवं फल के 'शून्यताविमोक्ष' आदि नाम केवल विपश्यना के सम्बन्ध से ही नहीं होते; अपितु आलम्बनों के सम्बन्ध से तथा अपने स्वभाव से भी होते हैं।

स्पष्टीकरण—मार्ग एवं फल धर्मों का आलम्बन निर्वाण ही होता है। वह निर्वाण शून्यता, अनिमित्त एवं अप्रणिहित—इस तरह तीन प्रकार का होता है। उस निर्वाण का आलम्बन करनेवाले मार्ग एवं फल भी, वे चाहें मार्गवीथि में हों, चाहें फलवीथि में, सर्वत्र शून्यताविमोक्ष, अनिमित्तविमोक्ष या अप्रणिहितविमोक्ष आदि नाम प्राप्त कर सकते हैं।

अपने स्वभाव के अनुसार निष्पन्न होने के कारण भी इन मार्ग एवं फलों के 'शून्यताविमोक्ष' आदि तीन नाम होते हैं। जैसे—मार्ग एवं फल धर्म राग-आदि क्लेशों से सर्वथा शून्य (रहित) होते हैं, अतः वे सर्वदा ही 'शून्यताविमोक्ष' होते हैं। संस्कार निमित्तों का आलम्बन न कर सर्वथा निर्वाण का ही आलम्बन करने के

---

*. सब्बत्थापि—स्या०।

†. सममेव च—सी०, रो०; सममेवा ति—म० (क); सममेव चा ति—म० (ख)।

## पुग्गलभेदो

७०. एत्थ पन सोतापत्तिमग्गं भावेत्वा दिट्ठिविचिकिच्छापहानेन* पहीनापायगमनो† सत्तक्खत्तुपरमो सोतापन्नो नाम होति।

इन (उपर्युक्त ४) मार्गों में से स्रोतापत्ति मार्ग का उत्पाद हो जाने पर दृष्टि एवं विचिकित्सा संयोजन का प्रहाण हो जाने से पुद्गल प्रहीणापायगमन (जिसका अपाय भूमियों में गमन प्रहीण हो चुका है) होकर 'सत्तक्खत्तुपरम' (सप्त-कृत्वपरम = अधिक से अधिक कामभूमि में ७ बार जन्म लेनेवाला) नामक स्रोतापन्न हो जाता है।

---

कारण वे सर्वदा 'अनिमित्तविमोक्ष' ही होते हैं तथा राग-आदि क्लेशों की अभिलाषा न करने के कारण वे सर्वदा 'अप्रणिहितविमोक्ष' ही होते हैं।

इस प्रकार आलम्बन के वश से एवं अपने स्वभाव के वश से मार्ग एवं फल धर्म सर्वदा 'शून्यताविमोक्ष' आदि नामवाले ही होते हैं[1]।

ऊपर कहा गया है कि "व्युत्थानगामिनी विपश्यना यदि नाम-रूप धर्मों में से किसी एक की 'यह अनात्म है'—इस प्रकार विपश्यना करती है, तो यह (विपश्यना) शून्यता-विमोक्ष नामक विमोक्षमुख होती है"—इस वचन से ऐसा भ्रम हो सकता है कि केवल अनात्म या केवल अनित्य या केवल दुःख अर्थात् किसी एक लक्षण की विपश्यना करनेमात्र से मार्ग प्राप्त हो सकता है; वस्तुतः ऐसा नहीं होता। केवल एक लक्षण की विपश्यनामात्र से कदापि मार्ग प्राप्त नहीं हो सकता; अपितु तीनों लक्षणों की विपश्यना अपेक्षित होती है। मार्ग प्राप्त करनेवाले योगी द्वारा पहले ही अर्थात् सम्मर्शन-आदि पूर्व-पूर्व ज्ञानों के क्षण में अनित्य, दुःख, अनात्म लक्षणों द्वारा अनेक बार अनेक प्रकार की विपश्यना की भी चुकी है। इस व्युत्थानगामिनी विपश्यनावीथि में केवल एक वीथि द्वारा अनित्य, दुःख, अनात्म—इन तीनों लक्षणों की विपश्यना नहीं की जा सकती, इनमें से किसी एक की ही विपश्यना की जा सकती है, इस कारण 'यदि वुट्ठानगामिनी विपस्सना अनत्ततो विपस्सति'-आदि कहा गया है[2]।

विमोक्षभेद समाप्त।

### पुद्गलभेद

७०. **सोतापन्नो**—स्कन्धपञ्चक में आत्मा का उपादान करना 'सत्कायदृष्टि' है। शाश्वतदृष्टि, उच्छेददृष्टि, नास्तिदृष्टि अहेतुकदृष्टि एवं अक्रियादृष्टि—ये दृष्टियाँ सत्कायदृष्टि की मूलभूत दृष्टियाँ होती हैं। इसलिए दस क्लेशों में 'दृष्टि क्लेश'

---

*. पहाणेन—सी० (सर्वत्र)।　　†. पहीना०—सी०।

१. द्र०—अट्ठ०, पृ० १८२-१८३; विसु०, पृ० ४७४।

२. अट्ठ०, पृ० १८३; विसु०, पृ० ४६८-४६९।

सबसे दुर्धर्ष होता है। विचिकित्सा भी दृष्टि की अनुचर होती है। वह अपने सम्मुख-स्थित बुद्ध-आदि रत्नत्रय को देखने पर भी उनमें संशय करती है, प्रत्युत्पन्न आदि भवों के चक्र में विद्यमान होने पर भी उनके अस्तित्व में सन्देह करती है। 'अविद्या आदि से संस्कार आदि' स्वरूपवाले प्रतीत्यसमुत्पाद में संशयालु होती है। स्रोतापन्न होनेवाला योगी दृष्टि विशुद्धि एवं काङ्क्षावितरण विशुद्धि के काल में ही इन दृष्टि एवं विचिकित्सा क्लेशों को दुर्बल एवं कुछ-कुछ प्रहाण के योग्य कर देता है तथा संसार के विषय में एवं नाम-रूपात्मक स्कन्धों के विषय में सम्यक् परिचित हो जाता है, अतः स्रोतापत्तिमार्ग के क्षण में इन दृष्टि एवं विचिकित्सा नामक क्लेशों का अशेष प्रहाण कर देता है। यहाँ तक कि अनुशयधातुमात्र भी अवशिष्ट नहीं रहती[1]।

**पहीनापायगमनो**—दृष्टि एवं विचिकित्सा का अशेष प्रहाण हो जाने से स्रोतापन्न पुद्गल में १२ अकुशल चित्तों में से दृष्टिगत-सम्प्रयुक्त चित्त एवं विचिकित्सा-सम्प्रयुक्त चित्त सर्वथा नहीं होते। अवशिष्ट अन्य अर्थात् दृष्टिगतविप्रयुक्त, द्वेषमूल एवं औद्धत्य-सहगत चित्त हो सकते हैं। इनके होने पर भी इनकी अपायभूमि को प्राप्त कराने की शक्ति नष्ट हो जाती है। इसीलिए स्रोतापन्न पुद्गल की सन्तान में ईर्ष्या, मात्सर्य-आदि औदारिक ( स्थूल ) अकुशल नहीं होते[2]। स्रोतापन्न होने से पहले किए हुए अपायगमनीय अकुशल कर्म हो सकते हैं; किन्तु ये अकुशल कर्म स्वतः अपाय प्राप्त कराने में असमर्थ होते हैं। जब भी ये ( अकुशल ) अपाय प्राप्त कराने में समर्थ होते हैं, तब अविद्या, तृष्णा-आदि संसारमूल (वट्टमूल) धर्मों के सहयोग से ही समर्थ होते हैं। सोतापन्न की सन्तान में विद्यमान अविद्या, तृष्णा-आदि संसारमूल धर्मों में अपाय प्राप्त कराने की शक्ति नहीं होती, अतः स्रोतापन्न होने से पहले किए हुए अपायगमनीय अकुशल कर्म भी अविद्या, तृष्णा-आदि संसारमूल क्लेश धर्मों का सहयोग न मिलने से अपाय प्राप्त कराने में समर्थ नहीं होते।

**सत्तक्खत्तुपरमो**—'सत्तक्खत्तुं परमं यस्सा ति सत्तक्खत्तुपरमो' अर्थात् जिस स्रोतापन्न पुद्गल का अधिक से अधिक प्रमाण (सीमा) सात बार प्रतिसन्धि लेने का होता है, उसे 'सत्तक्खत्तुपरमो' कहा गया है। अर्थात् स्रोतापन्न होने के अनन्तर अधिक से अधिक सात भव तक ही प्रतिसन्धि होने की अवधि है। सात बार प्रतिसन्धि होने के अनन्तर वह एकान्तरूप से अर्हत् होगा। उसका अष्टम भव कथमपि नहीं हो सकता[3]।

कुछ पारमियों को प्राप्त पृथग्जन भी जिनका चित्त दान-आदि कुशल धर्मों से परिवासित होता है, वे क्रीडादि मनोरञ्जक हेतुओं में रस ही नहीं लेते; प्रत्युत क्रीडादि सांसारिक धर्मों को देखकर संवेग को प्राप्त होते हैं। इस संवेग के कारण उनका ज्ञान अभिवृद्ध एवं परिपक्व होता है तथा ज्ञान की परिपक्वता के साथ ही संवेग भी

१. द्र०—पु० प०, पृ० २७; सं० नि०, चतु० भा०, पृ० १७७।

२. द्र०—अट्ठ०, पृ० २८४-२८५।

३. द्र०—पु० प०, पृ० २५; सं० नि०, द्वि० भा०, पृ० ४०५; विभ०, पृ० ३९९; विभ० अ०, पृ० ४३३।

दृढ होता जाता है। जब साधारण पृथग्जन की भी यह स्थिति होती है, तो दृष्टि एवं विचिकित्सा का प्रहाण किए हुए स्रोतापन्न पुद्गल के बारे में तो कहना ही क्या है! संसार के लौकिक कामगुण-आलम्बनों में कभी-कभी किञ्चित् आसक्ति या अनुराग हो भी सकता है; फिर भी उनकी सन्तान में संसार के प्रति विरागता का उत्पाद करनेवाली मूल निर्वेद (निब्बिदा) धातु परिपक्व, दृढ़ एवं सर्वदा वर्धनशील होती है। उनकी सन्तान में श्रद्धा-आदि इन्द्रियों की सर्वदा अभिवृद्धि होती रहती है और उनकी जितनी अभिवृद्धि हो गई रहती है, उसी के अनुपात में उनकी अनुशयधातु भी दुर्बल हो जाती है। अतः सभी स्रोतापन्न पुद्गल ७ वार से अधिक प्रतिसन्धि नहीं लेते। 'रतनसुत्त' में भी कहा गया है :

"किञ्चापि ते होन्ति भुसं पमत्ता न ते भवं अट्ठममादियन्ति[1] ।"

**त्रिविध स्रोतापन्न**—'सत्तक्खत्तुपरमो' में 'परम' शब्द द्वारा प्रतिसन्धि लेने की अधिकतम सीमा कही गयी है। इसका आशय यह है कि ७ से कम प्रतिसन्धियाँ भी हो सकती हैं। इसलिए केवल एक भवमात्र में प्रतिसन्धि लेनेवाला 'एकबीजी स्रोतापन्न', २ से लेकर ६ भव के बीच में यथायोग्य प्रतिसन्धि लेनेवाला 'कोलंकोल स्रोतापन्न' तथा ७ भवपर्यन्त प्रतिसन्धि लेनेवाला 'सत्तक्खत्तुपरम स्रोतापन्न' होता है। इस प्रकार स्रोतापन्न तीन प्रकार के होते हैं।

'एकं बीजं यस्सा ति एकबीजी' अर्थात् जिस स्रोतापन्न का एक 'प्रतिसन्धि' नामक भवबीज होता है, उसे 'एकबीजी' कहते है।

'कुलतो कुलं गच्छतीति कोलङ्कोलो' अर्थात् एक कुल से दूसरे कुल में प्रतिसन्धि लेकर जानेवाला स्रोतापन्न 'कोलङ्कोल (कुलङ्कुल) स्रोतापन्न' कहलाता है[2]। (पुद्गल जब स्रोतापन्न हो जाता है, तब उसकी निम्न कुल में प्रतिसन्धि नहीं होती—यह विशेषतः जानना चाहिए।)

**त्रैविध्य का कारण**—अपनी स्वभावभूत पारमिता के अनुसार श्रद्धा, प्रज्ञा-आदि इन्द्रियाँ भी मृदु, मध्य या तीक्ष्ण होती हैं। जिसकी श्रद्धा, प्रज्ञा-आदि इन्द्रियाँ मृदु (मन्द) होती हैं, उसे मृद्विन्द्रिय पुद्गल, जिसकी उपर्युक्त इन्द्रियाँ मध्य होती हैं, उसे मध्येन्द्रिय पुद्गल तथा जिसकी इन्द्रियां तीक्ष्ण होती हैं, उसे तीक्ष्णेन्द्रिय पुद्गल कहते हैं। इस प्रकार श्रद्धा-आदि इन्द्रियों के मृदु, मध्य-आदि क्रम के अनुसार पुद्गल भी त्रिविध होते हैं।

इनमें से मृद्विन्द्रिय पुद्गल 'सत्तक्खत्तुपरम स्रोतापन्न', मध्येन्द्रिय पुद्गल 'कोलङ्कोल स्रोतापन्न' तथा तीक्ष्णेन्द्रिय पुद्गल 'एकबीजी स्रोतापन्न' होता है[3]।

---

१. खु० नि० (खु० पा०), पृ० ७।

२. द्र०—पु० प०, पृ० २५; विसु० पृ० ५०४; विभ० अ०, पृ० ४३३, सं० नि०; चतु० भा०, पृ० १७७।

३. द्र०—विसु० पृ० ५०४; विभ० अ०, पृ० ४३३।

अथवा— 'पुग्गलपञ्ञत्ति-अट्ठकथा' के अनुसार ऊपर के मार्गों के लिए आरब्ध विपश्यना जब तीक्ष्ण होती है, तब 'एकबीजी' जब मध्य होती है, तब 'कोलङ्कोल' तथा जब मृदु होती है, तब 'सत्तक्खत्तुपरम' स्रोतापन्न होता है[१]।

एकबीजी स्रोतापन्न स्रोतापन्न होने के अनन्तर एक भव में और प्रतिसन्धि लेकर उसी भव में सकृदागामी, अनागामी एवं अर्हत् हो जाता है।

कोलङ्कोल स्रोतापन्न अधिक से अधिक ६ बार प्रतिसन्धि लेता है। इन्हीं प्रतिसन्धियों के काल में सकृदागामी, अनागामी एवं अर्हत् हो जाता है।

सत्तक्खत्तुपरम स्रोतापन्न ७ भवपर्यन्त प्रतिसन्धि लेता हुआ ६ भव के बीच में सकृदागामी हो भी सकता है अथवा नहीं भी; किन्तु सप्तम भव में अवश्य अनागामी एवं अर्हत् हो जाता है।

ये एकबीजी-आदि तीन विभाग कामभूमि में रहनेवाले पुद्गलों में ही होते हैं, रूप या अरूप भूमि के पुद्गलों में नहीं होते, यथा—कहा भी गया है :

"तयो पि इमे सोतापन्ना कामभववसेन वुत्ता, रूपारूपभवे पन बहुका पि पटिसन्धियो गण्हन्ति[२]।"

**विशेष प्रकार के स्रोतापन्न**—अधुना त्रायस्त्रिंश भूमि में निवास करनेवाला, क्रमशः ऊपर ऊपर की भूमियों में निवास करता हुआ, अन्त में अकनिष्ठ भूमि में परिनिर्वाण करनेवाला पुद्गल उपर्युक्त त्रिविध स्रोतापन्नों में परिगणित नहीं होता। तथा केवल मनुष्यभूमि में ही या केवल देवभूमि में ही ७ बार प्रतिसन्धि लेनेवाला पुद्गल भी उपर्युक्त त्रिविध पुद्गलों में सङ्गृहीत नहीं होता। "सत्तक्खत्तुं देवे च मानुसे च सन्धावित्वा संसरित्वा दुक्खस्सन्तं करोति[३]"—आदि पालि के अनुसार देवभूमि एवं मनुष्यभूमि को मिलाकर प्रतिसन्धि लेनेवाले पुद्गल ही सत्तक्खत्तुपरम' एवं 'कालंकोल' कहे जाते हैं। केवल मनुष्यभूमि में ही एक बार प्रतिसन्धि लेनेवाला पुद्गल 'एकबीजी' कहा जाता है। इसलिए पूर्वकथित त्रिविध पुद्गलों के अतिरिक्त भी स्रोतापन्न पुद्गलों का अस्तित्व जानना चाहिए।

वादान्तर—"सत्तक्खत्तुं देवे च मानुसे च सन्धावित्वा संसरित्वा दुक्खस्सन्तं करोति"—इस पालि के अनुसार 'मनुष्यभूमि एवं देवभूमि को मिश्रित करके ७ वार प्रतिसन्धि ले सकता है'—इस प्रकार का आशय व्यक्त किया गया है; किन्तु कुछ लोग "सचे, उदायि! आनन्दो अवीतरागो कालं करेय्य, तेन चित्तप्पसादेन सत्तक्खत्तुं देवेसु देवरज्जं करेय्य, सत्तक्खत्तुं इमस्मिं येव जम्बुदीपे महारज्जं करेय्य[४]"—इस पालि का आश्रय करके 'सत्तक्खतुपरम' पुद्गल मनुष्यभूमि में ७ वार एवं देवभूमि में

१. द्र०—पु० प० अ०, पृ० ४६; विभ० अ०, पृ० ४३३।
२. पटि० म० अ०, द्वि० भा०, पृ० ६७।
३. पु० प०, पृ० २५। द्र०—अं० नि०, प्र० भा०, पृ० २१८।
४. अं० नि०, प्र० भा०, पृ० २११।

**७१. सकदागामिमग्गं* भावेत्वा राग-दोस-मोहानं तनुकरत्ता† सकदागी नाम होति, सकिदेव इमं लोकं आगन्त्वा‡ ।**

सकृदागामिमार्ग का उत्पाद कर राग, द्वेष एवं मोह नामक धर्मों को तनु (दुर्बल) करने से एक बार ही इस कामभूमि में प्रतिसन्धि लेने से 'सकृदागामी' नामक पुद्गल होता है ।

---

७ वार—इस तरह १४ वार प्रतिसन्धि ले सकता है'—ऐसा मानते हैं; किन्तु उस पालि का अभिप्राय यह है कि यदि मनुष्य भूमि में उत्पन्न होता है, तो नरेन्द्र के रूप में ७ वार, यदि देवभूमि में उत्पन्न होता है, तो देवेन्द्र के रूप में ७ वार प्रतिसन्धि लेता है, १४ वार नहीं । ऐसा मानने पर "अट्ठानमेतं भिक्खवे ! अनवकासो, यं दिट्ठिसम्पन्नो अट्ठमं निब्बत्तेय्य"—आदि विभङ्ग-पालि से सामञ्जस्य भी हो जाता है[1] ।

कुछ लोग "इतो सत्त ततो सत्त संसारानि चतुद्दस ।
निवासमभिजानामि यत्थ मे वुसितं पुरे ॥[2]"—इस पालि के अनुसार

'१४ वार प्रतिसन्धि ले सकता है' ऐसा प्रतिपादन करते हैं; किन्तु वे लोग 'यत्थ मे वुसितं पुरे' (जहाँ मैं पहले रह चुका हूँ)—इस पाद पर ध्यान न देने से तथा मूलग्रन्थ पर भी ध्यान न देने से प्रमादवश ही ऐसा कहते हैं[3] ।

७१. सकदागामी—'राग-दोस-मोहानं तनुकरत्ता' इस वचन के अनुसार जब पुद्गल सकृदागामी होता है, तब वह राग, द्वेष एवं मोह धर्मों को दुर्बल कर देता है । अर्थात् पृथग्जनों की भाँति सकृदागामी पुद्गल की सन्तान में राग, द्वेष-आदि पुनः पुनः उत्पन्न नहीं होते । यदि वे कदाचित् उत्पन्न होते भी हैं, तो तीक्ष्ण नहीं होते ।

'सकि आगच्छतीति सकदागामी' केवल एक बार प्रतिसन्धि लेनेवाले पुद्गल को 'सकृदागामी' कहते हैं[4] । सकृदागामी पुद्गल ६ प्रकार के होते हैं, यथा :

१. 'इध पत्वा इध परिनिब्बायी'—इस मनुष्य भूमि में सकृदागामी होकर इसी भव में अनागामी एवं अर्हत् होकर परिनिर्वाण प्राप्त करनेवाला पुद्गल ।

२. 'इध पत्वा तत्थ परिनिब्बायी'—इस मनुष्य भूमि में सकृदागामी होकर द्वितीयभव में देवभूमि में प्रतिसन्धि लेकर वहीं अनागामी एवं अर्हत् होकर परिनिर्वाण प्राप्त करनेवाला पुद्गल ।

३. 'तत्थ पत्वा तत्थ परिनिब्बायी'—उस देवभूमि में सकृदागामी होकर उसी देवभूमि में परिनिर्वाण प्राप्त करनेवाला पुद्गल ।

---

*. सकिदा०—स्या० (सर्वत्र) । †. तनुत्ता—स्या० ।

‡. आगन्ता—ना० ।

१. विभ०, पृ० ३९९ ।

२. दी० नि०, द्वि० भा०, (महावग्ग), पृ० १५५ ।

३. उपर्युक्त समस्त वर्णन के विस्तार के लिए द्र०—प० दी०, पृ० ३९३-३९४ ।

४. द्र०—पु० प०, पृ० २५, २७; विसु०, पृ० ५०४ ।

४. 'तत्थ पत्वा इध परिनिब्बायी'—उस देवभूमि में सकृदागामी होकर द्वितीय भव में इस मनुष्यभूमि में प्रतिसन्धि लेकर परिनिर्वाण प्राप्त करनेवाला पुद्गल ।

५. 'इध पत्वा तत्थ निब्बत्तित्वा इध परिनिब्बायी' इस मनुष्यभूमि में सकृदागामी होकर, द्वितीयभव में देवभूमि में प्रतिसन्धि लेकर, तृतीय भव में पुनः इस मनुष्य भूमि में प्रतिसन्धि लेकर परिनिर्वाण प्राप्त करनेवाला पुद्गल । (यह दो बार प्रतिसन्धि लेता है ।)

६. 'तत्थ पत्वा इध निब्बत्तित्वा तत्थ परिनिब्बायी'—उस देवभूमि में सकृदागामी होकर, द्वितीयभव में इस मनुष्य भूमि में प्रतिसन्धि लेकर, तृतीय भव में पुनः देवभूमि में प्रतिसन्धि लेकर परिनिर्वाण प्राप्त करनेवाला पुद्गल । (यह भी दो बार प्रतिसन्धि लेता है । इसका उल्लेख कुछ अट्ठकथाओं में ही है ।) इस प्रकार सकृदागामी पुद्गल षड्विध होते हैं[1] ।

'सकिदेव इमं लोकं'—इस पालि में 'इमं लोकं'—इस वचन द्वारा मनुष्यलोक कहा गया है । इसके अनुसार मनुष्य भूमि में सकृदागामी होकर द्वितीय भव में देवभूमि में प्रतिसन्धि लेकर, तृतीय भव में पुनः इस मनुष्यभूमि में प्रतिसन्धि लेनेवाला पञ्चम सकृदागामी पुद्गल ही मुख्यरूप से सकृदागामी होता है । शेष ५ पुद्गल राग, द्वेष एवं मोह का तनु ( दुर्बल ) करने के कारण सदृशोपचार से 'सकृदागामी कहे जाते हैं[2] ।

'महापरिनिब्बानसुत्तट्ठकथा' के "इमं लोकं" ति इमं कामावचरं लोकं सन्धाय वुत्तं[3]"—इस वचन के अनुसार मनुष्यभूमि एवं देवभूमि दोनों को कामावचरभूमि कहने के कारण अपनी सकृदागामी होने की भूमि से द्वितीय भव में अन्य भूमि में प्रतिसन्धि लेकर, तृतीय भव में पुनः अपनी सकृदागामी होनेवाली भूमि में प्रतिसन्धि होनेवाले पञ्चम एवं षष्ठ सकृदागामी पुद्गल ही मुख्य रूप से सकृदागामी कहे गए हैं ।

उपर्युक्त दोनों अट्ठकथाओं में 'इमं लोकं' की 'कामभूमि'—यह व्याख्या करनेवाली अट्ठकथा ही अधिक युक्तियुक्त प्रतीत होती है; क्योंकि 'इमं लोकं' यह पालि काम एवं देव—दोनों भूमियों को अपने में अन्तर्भूत करती है । उनमें से जिस भूमि में भगवान् ने उपदेश किया है, उसी भूमि को 'इम लोकं' द्वारा कहा गया है ।

उपर्युक्त षड्विध सकृदागामी पुद्गलों के अतिरिक्त कामभूमि में सकृदागामी होकर रूपभूमि में जानेवाले तथा रूपभूमि में ही सकृदागामी होनेवाले अन्य पुद्गल भी होते हैं । ये सब रूढि से सकृदागामी कहे जाते हैं ।

---

१. द्र०—पु० प०, पृ० २६-२७; म० नि०, चतु० भा०, पृ० ६६; सं० नि०, चतु० भा०, पृ० १७७; विसु०, पृ० ५०४ ।

२. द्र०—पु० प० अ०, पृ० ४८ ।

३. दी० नि० अ०, द्वि० भा० ( महावग्गट्ठकथा ), पृ० १३३ ।

**७२. अनागामिमग्गं भावेत्वा कामराग-ब्यापादानं* अनवसेसप्पहानेन अनागामी† नाम होति, अनागन्त्वा‡ इत्थत्तं।**

अनागामी मार्ग का उत्पाद कर कामराग एवं व्यापाद का अनवशेष प्रहाण कर देने से पुनः इस कामभूमि में प्रतिसन्धि लेने के लिए न आने के कारण पुद्गल 'अनागामी' नामवाला होता है।

**७३. अरहत्तमग्गं भावेत्वा अनवसेसकिलेसप्पहानेन अरहा नाम होति, खीणासवो लोके अग्गदक्खिणेय्यो§।**

**अयमेत्थ पुग्गलभेदो।**

अर्हत्-मार्ग का उत्पाद करके अनवशेष (सम्पूर्ण) क्लेशों का प्रहाण कर देने से पुद्गल क्षीणास्रव एवं लोक में अग्रदक्षिणेय 'अर्हत्' नामवाला होता है।

इस विपश्यना कर्मस्थाननय में यह 'पुद्गलभेद' है।

---

७२. अनागामी—'आगच्छति सीलेना ति आगामी, न आगामी अनागामी'—इस कामभूमि में प्रतिसन्धि लेकर स्वभावतः पुनः इस कामभूमि में न आनेवाला पुद्गल 'अनागामी' कहलाता है।

अनागामी कामराग एवं व्यापाद नामक क्लेशों का अशेष प्रहाण कर देता है, अतः उसकी सन्तान में कामतृष्णा का लेश भी न होने के कारण उसके लिए पुनः इस कामभूमि में आने का प्रश्न ही नहीं उठता। रूपराग एवं अरूपराग का प्रहाण न कर सकने के कारण वह रूप या अरूप भूमि में प्रतिसन्धि ले सकता है[1]।

७३. अर्हत्—योगी नीचे के मार्गों द्वारा जिन क्लेशों का प्रहाण करने में असमर्थ रहता है, अर्हत् पुद्गल उन सभी अवशिष्ट क्लेशों का सर्वथा प्रहाण कर देता है। १० क्लेश धर्मों में से रूपराग एवं अरूपराग नामक लोभ का एकदेश, दृष्टिगत-विप्रयुक्त और औद्धत्यसहगत चित्तों में सम्प्रयुक्त मोह का एकदेश, मान, स्त्यान, औद्धत्य, आह्रीक्य एवं अनपत्राप्य नामक क्लेश; तथा ९ संयोजन में से रूपराग, अरूपराग, मान, औद्धत्य एवं अविद्या नामक ५ ऊर्ध्वभागीय संयोजन–इनका नीचे के मार्गों द्वारा प्रहाण नहीं किया जा सकता। इन क्लेश एवं संयोजन धर्मों का केवल अर्हत्मार्ग द्वारा ही अनवशेष (सर्वथा) प्रहाण किया जा सकता है[2]

**मार्गों द्वारा क्लेशों का प्रहाण**—मार्गों द्वारा क्लेशों का प्रहाण किया जाने में मार्ग, अतीत क्लेशों का प्रहाण करता है या अनागत क्लेशों का प्रहाण करता है या

---

*. ० व्यापादानं–रो०। †. अनागामि–रो०। ‡. अनागन्ता–ना०।

§. ० ति–म० (क, ख)।

१. द्र०–पु० प०, पृ० २६-२७; विसु, पृ० ५०४।

२. द्र०–पु० प०, पृ० २८; सं० नि० द्वि० भा०, पृ० ४०५-४०६; सं० नि०, चतु० भा०, पृ० १७८; विसु०, पृ० ५०५।

प्रज्ञप्ति नामक शुद्ध प्रकृत्युपनिश्रय तथा २. विपाक नामस्कन्ध का उपकार करनेवाले बलवान् कर्म नामक मिश्रक प्रकृत्युपनिश्रय नानाक्षणिक कर्म।

**नानाक्षणिक कर्म जाति**—नानाक्षणिक कर्म जाति में एक प्रत्यय होता है, यथा—काम-विपाक का उपकार करनेवाले दुर्बल कर्म एवं कटत्तारूप का उपकार करनेवाले बलवान् एवं दुर्बल कर्म।

## जनक एवं उपष्टम्भक का भेद

उत्पन्न होने मात्र के लिए उपकार करनेवाला तथा स्थितिक्षण में स्थित होने के लिए उपकार न कर सकनेवाला प्रत्यय 'जनकप्रत्यय' है।

जनकप्रत्यय ७ प्रकार के होते हैं, यथा—अनन्तर, समनन्तर, अनन्तर एवं प्रकृति नामक उपनिश्रय का एकदेश, नानाक्षणिक कर्म का एकदेश, आसेवन, नत्थि एवं विगत।

ये सात प्रत्यय अनन्तर उत्पन्न होनेवाले कर्मों का उत्पन्न होने के लिए जनक-शक्ति से उपकार करते हैं। स्थितिक्षण एवं भङ्गक्षण में स्थित होने के लिए उपकार नहीं कर सकते।

उत्पन्न करने के लिए स्वयं उपकार न कर जो प्रत्यय अन्य कारणों से उत्पन्न धर्मों को स्थितिक्षण में एवं भङ्गक्षण में स्थित होने के लिए उपष्टम्भन करते हैं, वे प्रत्यय 'उपष्टम्भक प्रत्यय' हैं। वह उपष्टम्भक प्रत्यय केवल १ पश्चाज्जात प्रत्यय ही है। शेष हेतु-आदि १८ प्रत्यय, उत्पन्न होने के लिए भी जनकशक्ति से उपकार कर सकते हैं तथा स्थित होने के लिए भी उपष्टम्भकशक्ति से उपकार कर सकते हैं। इसलिए उन्हें 'जनकोपष्टम्भक' प्रत्यय कहते हैं।

## युगलभेद

यहाँ पाँच प्रकार के युगल होते हैं, यथा—अर्थयुगल, शब्दयुगल, कालप्रतिपक्ष युगल, अन्योन्यप्रतिपक्ष युगल एवं हेतुफल युगल।

इनमें से अनन्तर एवं समनन्तर प्रत्यय 'अर्थयुगल' हैं। निश्रय एवं उपनिश्रय प्रत्यय 'शब्दयुगल' हैं। पुरेजात एवं पश्चाज्जात प्रत्यय 'कालप्रतिपक्ष युगल' हैं। सम्प्रयुक्त एवं विप्रयुक्त प्रत्यय, अस्ति एवं नास्तिप्रत्यय, विगत एवं अविगत प्रत्यय 'अन्योन्यप्रतिपक्षयुगल' हैं। कर्म एवं विपाक 'हेतुफल युगल' हैं।

## भूमि भेद

पञ्चवोकार भूमि में सभी २४ प्रत्यय होते हैं। चतुवोकार भूमि में पुरेजात, पश्चाजात एवं विप्रयुक्तवर्जित २१ प्रत्यय होते हैं। एकवोकार भूमि में सहजात, अन्योन्य, निश्रय, नानाक्षणिककर्म, रूपजीवितेन्द्रिय, अस्ति एवं अविगत—ये ७ प्रत्यय होते हैं।

### सर्वासर्वस्थानिक भेद

सभी संस्कृत नाम-रूप धर्म जिस प्रत्यय के विना नहीं हो सकते, उसे 'सर्वस्थानिक प्रत्यय' कहते हैं। वे प्रत्यय ४ होते हैं, यथा—सहजात, निश्रय, अस्ति एवं अविगत। इन प्रत्ययों से अवशिष्ट २० प्रत्यय सभी संस्कृत नाम-रूप धर्मों के कारण नहीं होते; अपितु कुछ नामरूपों के ही कारण होते हैं, अतः वे 'असर्वस्थानिक प्रत्यय' कहलाते हैं।

पट्ठानसमुच्चय समाप्त।

**सपरिशिष्ट अभिधम्मत्थसङ्गहो समाप्त।**

—:०:—

मातापितुउपट्ठानं पुत्तदारस्स सङ्गहो ।
अनाकुला च कम्मन्ता एतं मङ्गलमुत्तमं ।।

( खुद्दकपाठ, मङ्गलसुत्त )

न खुद्दमाचरे किञ्चि येन विञ्ञू परे उपवदेय्युं ।
सुखिनो व खेमिनो होन्तु सब्बे सत्ता भवन्तु सुखितत्ता ।।
माता यथा नियं पुत्तमायुसा एकपुत्तमनुरक्खे ।
एवं पि सब्बभूतेसु मानसं भावये अपरिमाणं ।।

( खुद्दकपाठ, मेत्तसुत्तं )

## अष्टादश निकाय

# एक सामान्य परिचय

भगवान् बुद्ध के परिनिर्वाण के अनन्तर बुद्धवचनों में प्रक्षेप (अन्य वचनों को डाल देना) और अपनयन (कुछ बुद्धवचनों को हटा देना) न होने देने के लिए क्रमशः तीन संगीतियों का आयोजन किया गया। प्रथम संगीति बुद्ध के परिनिर्वाण के तत्काल बाद प्रथम वर्षावास के काल में ही राजगृह में महाकाश्यप के संरक्षकत्व में सम्पन्न हुई। इसमें आनन्द ने सूत्र (इसमें अभिधर्म भी सम्मिलित है) और उपालि ने विनय का संगायन किया। इस तरह संगीति में सम्मिलित पाँच सौ अर्हत् भिक्षुओं ने प्रथम बार बुद्धवचनों का त्रिपिटक आदि में विभाजन किया।

भगवान् बुद्ध के परिनिर्वाण के बाद सौ वर्ष बीतते-बीतते आयुष्मान् यश ने वैशाली के वज्जिपुत्तक भिक्षुओं को विनयविपरीत दस वस्तुओं का आचरण करते हुए देखा, जिसमें सोने-चाँदी का ग्रहण भी एक था। अनेक भिक्षुओं की दृष्टि में उनका यह आचरण अनुचित था। इसका निर्णय करने के लिए द्वितीय संगीति बुलाई गई। महास्थविर रेवत की अध्यक्षता में संगीति में सम्मिलित सात सौ अर्हत् भिक्षुओं ने उन (वज्जिपुत्तक भिक्षुओं) का आचरण विनयविपरीत निश्चित किया।

वैशाली के वज्जिपुत्तक भिक्षुओं ने महास्थविरों के इस निर्णय को अमान्य कर दिया और कौशाम्बी में एक पृथक् संगीति आयोजित की, जिसमे दस हजार भिक्षु सम्मिलित हुए थे। यह सभा 'महासंघ' या 'महासंगीति' कहलाई तथा इस सभा को माननेवाले महासांघिक कहलाए।

इस प्रकार बौद्ध संघ दो भागों या निकायों में विभक्त हो गया, स्थविरवादी और महासांघिक। आगे चलकर भगवान् के परिनिर्वाण के २३६ वर्ष बाद सम्राट् अशोक के काल में आयोजित तृतीय संगीति के समय तक बौद्ध संघ अठारह निकायों में विकसित हो गया था।

महासांघिक भी कालान्तर में दो भागों में विभक्त हो गए—१. एकव्यावहारिक और २. गोकुलिक। गोकुलिक से भी दो शाखाएँ विकसित हुईं, यथा—१. प्रज्ञप्तिवादी और २. बाहुलिक या बाहुश्रुतिक। बाहुलिक से चैत्यवादी नामक एक और शाखा प्रकट हुई। इस तरह महासांघिक से पाँच शाखाएँ निकलीं, जो महासांघिक के साथ कुल ६ निकाय होते हैं। दूसरी ओर स्थविरवादी भी पहले दो भागों में विभक्त हुए, यथा—वज्जिपुत्तक और महीशासक। वज्जिपुत्तक चार ४ भागों में विभक्त हुए, यथा—१. धर्मोत्तरीय, २. भद्रयाणिक, ३. छन्नागरिक (षाण्णागरिक) और ४. सम्मितीय। महीशासक से भी दो शाखाएँ विकसित हुईं, यथा—धर्मगुप्तिक और सर्वास्तिवादी। सर्वास्तिवादियों से क्रमशः काश्यपीय, काश्यपीय से सांक्रान्तिक और

सांक्रातिक से सूत्रवादी (सौत्रान्तिक) निकाय विकसित हुए। इस प्रकार स्थविरवादी निकाय से ११ निकाय विकसित हुए, जो स्थविरवादी निकाय के साथ कुल १२ होते हैं। दोनों प्रकार के निकायभेद मिलकर कुल अठारह निकाय होते हैं।

अठारह निकायों का यह उपर्युक्त विभाजन-क्रम दीपवंश नामक ग्रन्थ के अनुसार वर्णित है। आचार्य विनीतदेव, आचार्य वसुमित्र एवं आचार्य भव्य आदि ने अठारह निकायों की विभिन्न तालिकाएँ प्रस्तुत की हैं। उनमें साम्य होते हुए भी विभिन्नताएँ भी बहुत हैं। सब तालिकाओं को मिलाकर देखने पर निकायों की संख्या अठारह से कहीं अधिक हो जाती हैं। स्वयं पालिपरम्परा में ही उपर्युक्त अठारह निकायों के अतिरिक्त हैमवत, राजगिरिक, सिद्धार्थिक, पूर्वशैलीय, अपरशैलीय और वजिरिय निकायों के नाम उपलब्ध होते हैं। फिर भी सभी नैकायिक निकायों की संख्या १८ मानने पर ही बल देते हैं। कुछ विद्वानों ने एक निकाय का अन्य निकाय में अन्तर्भाव करके १८ संख्या निश्चित करने का प्रयास किया है। किन्तु इन सबका विस्तारपूर्वक वर्णन करने का अवसर नहीं है। अतः अब हम भव्य आदि प्रमुख विद्वानों के मतानुसार निकायों का संक्षिप्त परिचय प्रस्तुत करते हैं।

## निकायों की परिभाषा

### महासांघिक

ज्ञात है कि वैशाली में आयोजित द्वितीय संगीति से निष्कासित वज्जिपुत्तक भिक्षुओं ने कौशाम्बी में पृथक् संगीति का आयोजन किया था, जिसमें दस हजार भिक्षु सम्मिलित हुए थे। उन्होंने वहाँ 'महासांघिक' नामक एक स्वतन्त्र निकाय की स्थापना की। महासंघ का शब्दार्थ ही महासभा होता है। ह्वेनसांग के मतानुसार यह सभा राजगृह की प्रथम संगीति के अवसर पर ही राजगृह के नजदीक आयोजित हुई थी। आचार्य बुद्धघोष, वसुमित्र आदि के अनुसार वैशाली की द्वितीय संगीति के बाद ही इस निकाय का प्रादुर्भाव हुआ।

मृत्युभव और उपपत्तिभव के बीच में एक अन्तराभव होता है, जहां सत्त्व मरने के बाद और पुनर्जन्म ग्रहण करने के बीच कुछ दिनों के लिए रहता है। कुछ सर्वास्तिवादी आदि बौद्ध उस अन्तराभव का अस्तित्व स्वीकार करते हैं और कुछ बौद्ध निकाय उसे नहीं मानते। भोट विद्वान् पद्म-ग्यल् छन् का कहना है कि महासांघिक अन्तराभव के अस्तित्व को नहीं मानते। वसुबन्धु के अभिधर्मकोश-स्वभाष्य में ऐसा उल्लेख मिलता है कि दूसरे कुछ नैकायिक अन्तराभव नहीं मानते[1]। यह सम्भव है कि महासांघिक ही उनके अन्तर्गत आते हों और इसीलिए पद्म-ग्यल्-छन् वैसा कहा हो। वैसे स्थविरवादी बौद्ध भी अन्तराभव नहीं मानते।

### स्थविरवाद

'स्थविर' शब्द के अनेक अर्थ होते हैं। स्थविर का अर्थ 'वृद्ध' भी है और 'प्राचीन' भी। अतः वृद्धों का या प्राचीनों का जो वाद (मार्ग) हैं, वह 'स्थविरवाद'

१. अभिधर्मकोशभाष्य, पृ० ४०५-४०६ (बौद्ध भारती संस्करण)।

है। 'स्थविर' शब्द स्थिरता को भी सूचित करता है। विनय-परम्परा के अनुसार जिस भिक्षु के उपसम्पदा के अनन्तर दस बर्ष बीत गए हों तथा जो विनय के अङ्गों और उपाङ्गो का अच्छा ज्ञाता होता है, वह 'स्थविर' कहलाता है। इसके अलावा वह भी स्थविर कहलाता है जो स्थविरगोत्रीय होता है। अर्थात् जिसकी रुचि और अध्याशय आदि स्थविरवादी सिद्धान्तों की ओर अधिक प्रवण होते हैं और जो उन सिद्धान्तों का श्रद्धा के साथ व्याख्यान करता है। ऐसे स्थविरों काद 'स्थविरवाद' है।

**सर्वास्तिवाद**

किसी समय (प्राचीन काल में) पश्चिमोत्तर भारत में विशेषतः मथुरा, कश्मीर और गान्धार आदि प्रदेशों में सर्वास्तिवादियों का बहुल प्रचार था। सर्वास्तिवादी सिद्धान्तों को मानने वाले बौद्ध आजकल विश्व में शायद ही कहीं हों। किन्तु भोटदेशीय भिक्षु-परम्परा सर्वास्तिवादी विनय का अवश्य अनुसरण करती है। कतिपय विशिष्ट सिद्धान्तों के आधार पर 'सर्वास्तिवाद' यह नामकरण हुआ है। इसमें प्रयुक्त 'सर्व' शब्द का तात्पर्य तीनों भूत, भविष्य और वर्तमान कालों से हैं। जो लोग वस्तुओं की तीनों कालों में सत्ता मानते हैं और जो तीनों कालों का द्रव्यतः अस्तित्व स्वीकार करते हैं, वे 'सर्वास्तिवादी' कहलाते हैं।

**एकव्यावहारिक**

जो लोग एक क्षण में बुद्ध की सर्वज्ञता का उत्पाद मानते हैं, वे 'एकव्यावहारिक' कहलाते हैं। अर्थात् इनके मतानुसार एक चित्तक्षण से सम्प्रयुक्त प्रज्ञा के द्वारा समस्त धर्मों का अवबोध हो जाता है। इस एकक्षणावबोध को स्वीकार करने के कारण इनका यह नामकरण हुआ है। महावंसटीका के अनुसार एकव्यावहारिक और गोकुलिक ये दोनों निकाय सभी कुशल-अकुशल संस्कारों को ज्वालारहित अङ्गार से मिश्रित भस्मनिरय के समान समझते हैं।

**लोकोत्तरवाद**

कुछ लोग बुद्ध के काय में सास्रव धर्मों का बिलकुल अस्तित्व नहीं मानते और कुछ मानते हैं। ये लोकोत्तरवादी बुद्ध की सन्तति में सास्रव धर्मों का अस्तित्व सर्वथा नहीं मानते। इनके मतानुसार सम्यक् सम्बोधि की प्राप्ति के अनन्तर बुद्ध के सभी आश्रय अर्थात् चित्त, चैतसिक, रूप आदि परावृत्त होकर निरास्रव और लोकोत्तर हो जाते हैं। यहां 'लोकोत्तर' शब्द अनास्रव के अर्थ में प्रयुक्त है। जो इस अनास्रवत्व को स्वीकार करते हैं, वे लोकोत्तरवादी हैं। यहां 'लोकोत्तर' शब्द का अर्थ मानवोत्तर के अर्थ में नहीं है। इनकी मान्यता के अनुसार क्षणभङ्गवाद की दृष्टि से पहले सभी धर्म सास्रव होते हैं। बोधि प्राप्ति के अनन्तर सास्रव धर्म निरुद्ध हो जाते हैं और अनास्रव धर्म उत्पन्न होते हैं। यह ज्ञात नहीं है कि ये लोग महायानियों की भाँति बुद्ध का अनास्रव ज्ञानधर्मकाय मानते हैं अथवा नहीं।

**प्रज्ञप्तिवादी**

कुछ वादी ऐसे होते हैं, जो परस्पर आश्रित सभी धर्मों को प्रज्ञप्त (कल्पित) मानकर उनके प्रति सत्यतः अभिनिवेश करते हैं, वे ही प्रज्ञप्तिवादी हैं। महावंशटीका

के अनुसार 'रूप भी निर्वाण की भाँति परमार्थतः है'—ऐसा माननेवाले प्रज्ञप्तिवादी कहलाते हैं।

**वात्सीपुत्रीय**

स्थविरवादी संघ से जो सर्वप्रथम निकायभेद विकसित हुआ, वह वात्सीपुत्रीय निकाय ही है। स्थविरों से इनका सैद्धान्तिक मतभेद था। ये लोग पुद्गलास्तित्व-वादी थे। अर्थात् ये पुद्गल के द्रव्यतः अस्तित्व के पक्षपाती थे और उसे अनिर्वचनीय कहते थे। यह निकाय स्थविरवादियों का प्रमुख प्रतिपक्ष रहा है। यही कारण है कि तृतीय संगीति के अवसर पर जो सम्राट् अशोक के काल में पाटलिपुत्र (पटना) में आयोजित हुई थी, उसमें मुद्गलीपुत्र तिष्य ने स्थविरवाद से भिन्न सत्रह निकायों का खण्डन करते हुए जिस 'कथावत्थु' नामक ग्रन्थ की रचना की थी। उस ग्रन्थ में उन्होंने सर्वप्रथम पुद्गलवादी वात्सीपुत्रीयों का ही खण्डन किया। इससे यह भी निष्कर्ष प्रतिफलित होता है कि तृतीय संगीति से पूर्व ही इनका अस्तित्व था। कौशाम्बी, मथुरा तथा अवन्ती आदि इनके प्रमुख केन्द्र थे।

**सम्मितीय**

इस निकाय के प्रवर्तक आर्य महाकात्यायन माने जाते हैं। ये वे ही आचार्य हैं, जिन्होंने दक्षिणापथ (अवन्ती) में सर्वप्रथम सद्धर्म की स्थापना की। उस प्रदेश के निवासियों के आचार में बहुत भिन्नता देखकर विनय के नियमों में कुछ संशोधनों का भी इन्होंने सुझाव रखा था। इसी निकाय से आवन्तक और कुरुकुल्लक निकाय विकसित हुए। कभी-कभी सम्मितीयों का संग्रह वात्सीपुत्रीयों में और कभी वात्सी-पुत्रीयों का संग्रह सम्मितीयों में भी देखा जाता है। इसका कारण उनके समान सिद्धान्त हो सकते हैं।

अनिर्वचनीय पुद्गल के अस्तित्व को स्वीकार करना ही इनके सिद्धान्तों की समानता है। भारहारसूत्र को ये लोग अपने विशिष्ट सिद्धान्त की पुष्टि के लिए प्रस्तुत करते हैं। इस सूत्र के अनुसार पाँच उपादान स्कन्ध 'भार' है और पुद्गल ही 'भारहार' है, क्योंकि वह भार का वहन करता है। पुनश्च, वे कहते हैं कि भगवान् ने रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान स्कन्धों को अनात्म कहा है कि आत्मा सर्वथा नहीं है—ऐसा कहा है। 'वह बाईं आँख से नहीं देखता'—ऐसा कहने का यह अर्थ नहीं है कि दाहिनी आँख से भी नहीं देखता, अन्यथा बायाँ विशेषण व्यर्थ हो जाएगा। इसी तरह रूप अनात्म है, वेदना अनात्म है—इत्यादि जानना चाहिए।

इन उपर्युक्त कथनों के आधार पर कुछ विद्वानों का कथन है कि सम्मितीय सर्वथा आत्मवादी है—यह नहीं माना जा सकता। यद्यपि वे अनिर्वचनीय द्रव्यसत् पुद्गल मानते हैं तथापि वे पाँच स्कन्धों से तथा नित्य-अनित्य से पुद्गल को भिन्न या अभिन्न स्वीकार नहीं करते। उन (सम्मितीयों) का कहना है कि पाँच स्कन्धों को आत्मा मानने में युक्तिविरोध होता है तथा पाँच स्कन्धों से भिन्न मानने पर

तैर्थिकों के आत्मवाद को मानने का दोष ( प्रसंग ) उपस्थित होता है। इसलिए वे दोनों न मानकर केवल पुद्गल की द्रव्यसत्ता मात्र स्वीकार करते हैं।

मालूम होता है कि वे पुद्गल को प्रज्ञप्तिसत् कहना नहीं जानते थे, जैसा कि अन्य बौद्धमतावलम्बी नैकायिक मानते हैं। इसलिए वे उसे 'अनिर्वचनीय' कहते हैं।

अनित्यता के बारे में भी उनका अपना विशिष्ट मत है। वे विनाश को सहेतुक मानते हैं, जब कि अन्य बौद्ध अहेतुक विनाश स्वीकार करते हैं। इसीलिए ये लोग चित्त-चैतसिक को छोड़कर अन्य धर्मों के उत्पाद के बाद जब तक उनका भङ्ग नहीं हो जाता, तब तक उनकी स्थिति स्वीकार करते है। केवल चित्त-चैतसिक ही इनके अनुसार सर्वथा क्षणिक हैं, न कि सभी धर्म। स्थिति के विना उत्पाद के बाद ही विनाश जैसे सौत्रान्तिक आदि मानते हैं, वैसे ये लोग नहीं मानते।

**महीशासक**

प्रिलुस्की महोदय के अनुसार ये लोग स्थविर पुराण के अनुयायी थे। ज्ञात है कि पुराण वही स्थविर हैं, जो राजगृह में जब प्रथम संगीति हो रही थी, तब दक्षिणगिरि से चारिका करते हुए पाँच सौ भिक्षुओं के साथ वहीं (राजगृह) में ठहरे हुए थे। संगीतिकारक भिक्षुओं ने उनसे संगीति में सम्मिलित होने का निवेदन किया, किन्तु उन्होंने उनके कार्य की प्रशंसा करते हुए भी उसमें भाग लेने से इन्कार कर दिया और कहा कि मैंने भगवान् के मुँह से जैसे सुना है, उसी का अनुसरण करूँगा।

**धर्मगुप्तक**

परमार्थ के मतानुसार इस निकाय के प्रवर्तक महामौद्गल्यायन के शिष्य स्थविर धर्मगुप्त थे। प्रिलुस्कि और फ्राउवाल्नर का कहना है कि ये धर्मगुप्त यौनक धर्मरक्षित से अभिन्न हैं।

**काश्यपीय**

पालिपरम्परा और साँची के अभिलेखों से ज्ञात होता है कि काश्यपगोत्रीय भिक्षु समस्त हिमवत्प्रदेश के निवासियों के आचार्य थे। चीनी भाषा में उपलब्ध 'विनयमातृका' नामक ग्रन्थ से भी उपर्युक्त कथन की पुष्टि होती है। इसीलिए **काश्यपीय** और **हैमवत** अभिन्न प्रतीत होते हैं। **सुवर्षक** और **सद्धर्मवर्षक** भी इन्हीं का नाम है। इस निकाय का हिमवत्प्रदेश में प्रचार सम्भवतः महाराज अशोक के काल में सम्पन्न हुआ, जब तृतीय संगीति में अनन्तर उन्होंने विभिन्न प्रदेशों में सद्धर्म के प्रचारार्थ धर्मदूतों को प्रेषित किया था।

**विभज्यवाद**

आचार्य वसुमित्र के मतानुसार यह निकाय सर्वास्तिवादी निकाय के अन्तर्गत गृहीत होता है। स्थविरवादी भी भी अपने को विभज्यवादी कहते हैं। आचार्य भव्य के अनुसार यह निकाय स्थविरवाद से भिन्न है। कुछ लोगों के अनुसार इन्हें हेतुवादी

भी कहा जाता है। इस निकाय का यह विशिष्ट अभिमत है कि किए हुए कर्म का जब तक फल या विपाक उत्पन्न नहीं हो जाता, तब तक उस अतीत कर्म का द्रव्यतः अस्तित्व होता है। जिसने अभी फल नहीं दिया है, उस अतीत कर्म की और वर्तमान कर्म की द्रव्यसत्ता है तथा जिसने फल दे दिया है, उस अतीत कर्म की और अनागत कर्म की प्रज्ञप्ति-सत्ता है—इस प्रकार कर्मों के बारे में उनकी व्यवस्था है। कर्मों के इस प्रकार के विभाजन के कारण ही इस निकाय का नाम 'विभज्यवाद' है। हेतुवादी भी इन्हीं का नाम है। भूत, भौतिक समस्त वस्तुओं के हेतु होते हैं, यह उनका अभिमत है। कथावत्थु और उसकी अट्ठकथा में इस निकाय के बारे में पुष्कल चर्चा उपलब्ध होती है।

## निकाय-परम्परा

आचार्य विनीतदेव आदि प्रमुख आचार्यों की मान्यता है कि चार ही मूल निकाय हैं, जिनसे आगे चल कर सभी अठारह निकाय विकसित हुए। वे हैं—आर्य सर्वास्तिवादी, आर्य महासांघिक, आर्यस्थविर एवं आर्य सम्मितीय। मूलसंघ से जो यह विभाजन हुआ या अठारह या उससे अधिक निकायों का जो जन्म हुआ, वह किसी गतिशील श्रेष्ठ धर्म का लक्षण है, न कि ह्रास का। भगवान् बुद्ध ने स्वयं ही किसी भी शास्ता के वचन को या किसी पवित्र ग्रन्थ के वचन को अन्तिम प्रमाण मानने से अपने अनुयायी भिक्षुओं को मना कर दिया था। उन्होंने स्वतन्त्र चिन्तन, अपने अनुभव की प्रामाणिकता, वस्तुसङ्गत दृष्टि और उदार विचारों के जो बीज भिक्षुसंघ में निक्षिप्त (स्थापित) किए थे, उन्हीं बीजों से कालान्तर में विभिन्न शाखाओं वाला सद्धर्मरूपी महावृक्ष विकसित हुआ, जिसने भारत सहित विश्व के कोटि-कोटि विनेय जनों की आकांक्षाएँ अपने पुष्प, फल, पत्र और छाया के द्वारा पूर्ण कीं और आज भी कर रहा है।

(१) आर्य सर्वास्तिवादियों की परम्परा क्षत्रिय वंश में उत्पन्न आर्य राहुलभद्र ने स्थापित की, जिनके बारे में भगवान् बुद्ध का कहना था कि ये शैक्ष्य पुद्गलों में अग्रगण्य हैं। इस निकाय में संस्कृत भाषा में प्रातिमोक्षसूत्र के पाठ की परम्परा थी। इस परम्परा में संघाटी में ९ से लेकर २५ तक पट्टिकाएँ होती थीं, जिन पर पद्म, रत्न, और पत्र का अङ्कन होता था।

(२) आर्यमहासांघिकों की परम्परा की स्थापना ब्राह्मणकुल में उत्पन्न आर्य महाकाश्यप ने की, इनके बारे में भगवान् बुद्ध ने कहा कि ये स्वाध्यायपारायण करनेवालों में अग्रगण्य हैं। इस परम्परा के प्रातिमोक्षसूत्र का पाठ प्राकृत भाषा में होता था तथा संघाटी में ७ से लेकर २३ तक पट्टिकाएँ होती थीं और उन पर शंख का अंकन होता था।

(३) आर्य स्थविरवादी परम्परा के प्रवर्तक ब्राह्मणकुल में उत्पन्न आर्य महाकात्यायन थे। जिनके बारे में भगवान् बुद्ध ने कहा था कि ये ऐसे लोगों में अग्रगण्य हैं, जो क्रूर और हिंसक प्रवृति के लोगों से व्याप्त पर्वतीय सीमान्त प्रदेशों में

जाकर सद्धर्म का प्रचार करते हैं। इस परम्परा के प्रातिमोक्षसूत्र का पाठ पैशाची भाषा में होता था तथा संघाटी में ५ से २१ तक पट्टिकाएँ होती थीं, जिन पर श्रीवत्स का अंकन किया जाता था।

( ४ ) आर्य सम्मितियों की परम्परा का प्रवर्तन नापित कुल में उत्पन्न आर्य भदन्त उपालि ने किया था। भगवान् ने उनके बारे में घोषणा की थी कि ये विनय-धरों में अग्रगण्य हैं। इस परम्परा के प्रातिमोक्षसूत्र का पाठ अपभ्रंश भाषा में होता था। इस परम्परा में भी संघाटी में ५ से लेकर २१ तक पट्टिकाएँ होती थीं तथा उन पर श्रीवत्स का अंकन होता था।

इन चारों मूल निकायों के आपसी भेदों के आधार प्रमुख रूप से विनयसूत्र, भिक्षुसंघ के नियम, उपनियम आदि आचार थे, जो देश और काल के कारण भिन्न-भिन्न हो गये थे तथापि उनके दार्शनिक विचारों में और सूत्र के व्याख्यानों में मतभेद बिलकुल नहीं थे—ऐसा नहीं कहा जा सकता। हाँ, यह कहा जा सकता है कि वे भेदों के प्रमुख आधार नहीं थे।

## अठारह निकायों के सामान्य सिद्धान्त

आचार्य वसुमित्र, भावविवेक आदि महापण्डितों के ग्रन्थों का अध्ययन करने के अनन्तर हम उन दार्शनिक सिद्धान्तों का संक्षेप में प्रतिपादन करना चाहते हैं, जिनके बारे में सभी अठारह निकाय प्रायः सहमत हैं।

### १. ज्ञान में ग्राह्य (विषय) के आकार का अभाव

बौद्ध दार्शनिकों में इस विषय पर पर्याप्त चर्चा उपलब्ध होती है कि ज्ञान जब अपने विषय में प्रवृत्त होता है, तब विषय के आकार को ग्रहण करके अर्थात् विषय के आकार से आकारित (साकार) होकर विषय ग्रहण करता है या निराकार रहते हुए। सौत्रान्तिकों का मानना है कि चक्षुर्विज्ञान नीलाकार होकर नील विषय में प्रवृत्त होता है। उनका कहना है कि जिस समय चक्षुर्विज्ञान उत्पन्न होता है, उस समय उसका ग्राह्य (नील आलम्बन) निरुद्ध रहता है। क्योंकि नील आलम्बन कारण है और चक्षुर्विज्ञान उसका कार्य। कारण को कार्य से नियत पूर्ववर्ती होना चाहिए। इसलिए नील आलम्बन चक्षुर्विज्ञान से एक क्षण पूर्व निरुद्ध हो जाता है। किन्तु ज्ञान में विषय का आकार विद्यमान होने से वह ज्ञान 'नीलज्ञ' कहा जाता है।

वैभाषिक-प्रमुख अन्य निकायों के मतानुसार चक्षुर्विज्ञान विषय के आकार से आकारित होकर आलम्बन में प्रवृत्त नहीं होता, अपितु निराकार ज्ञान में विषय का प्रतिभास हुआ करता है। इनके अनुसार घट, पट आदि स्थूल आकार नहीं, अपितु उनके आरम्भक परमाणु चक्षुरिन्द्रिय में आभासित होते हैं, अतः चक्षुर्विज्ञान घट आदि के स्थूलाकार का ग्रहण न करते हुए उनमें प्रवृत्त होता है। सौत्रान्तिक मत में चक्षुर्विज्ञान में परमाणु का प्रतिभास नहीं माना जाता, अपितु उनके द्वारा आरब्ध स्थूल नील घटाकार का प्रतिभास माना जाता है। वैभाषिक उससे सहमत नहीं हैं। उनका ( वैभाषिकों का ) कहना है कि चक्षुर्विज्ञान नहीं, अपितु चक्षुरिन्द्रिय रूप को

देखती है। यदि चक्षुर्विज्ञान रूप को देखेगा तो विज्ञान की गति अप्रतिहत (बेरोकटोक) होने से दीवार आदि के उस पार स्थित रूप को भी उसे देखना चाहिए, क्योंकि दीवार आदि वस्तु किसी जड पदार्थ को ही आगे जाने से रोक सकती है, ज्ञान को नहीं। किन्तु दीवार के उस पार स्थित रूप दिखाई नहीं देता, इससे सिद्ध होता है कि चक्षुर्विज्ञान रूप को नहीं देखता, अपितु जड चक्षुरिन्द्रिय रूप को देखती है, जिसकी अग्रगति दीवार के कारण अवरुद्ध हो जाती है।

### २. ज्ञान में स्वसंवेदनत्व का अभाव

वैभाषिक प्रमुख सभी अठारह निकायों में ज्ञान में जैसे ज्ञेय (विषय) का आकार नहीं माना जाता अर्थात् जैसे उसे निराकार माना जाता है, उसी प्रकार ज्ञान में ग्राहक-आकार अर्थात् अपने स्वरूप (स्वयं) को ग्रहण करनेवाला आकार भी नहीं माना जाता। स्वयं (अपने स्वरूप) को ग्रहण करनेवाला ज्ञान 'स्वसंवेदन' कहलाता है। आशय यह कि वे (वैभाषिक आदि) स्वसंवेदन नहीं मानते। ज्ञात है कि बौद्ध नैयायिक सौत्रान्तिक आदि चार प्रत्यय मानते हैं—इन्द्रिय प्रत्यक्ष, मानस प्रत्यक्ष, स्वसंवेदन प्रत्यक्ष और योगीप्रत्यक्ष। इनमें से वैभाषिक आदि क्योंकि स्वसंवेदन नहीं मानते, इस लिए इनके मत में शेष तीन प्रत्यक्ष ही माने जाते हैं।

जब ज्ञान अपने विषय ( ज्ञेय ) नील आदि में प्रवृत्त होता है, तब ज्ञेय का आकार ज्ञान में आ जाने से ज्ञान ज्ञेयाकार हो जाता है। ज्ञान के इस अपने ज्ञेयाकार स्वरूप को ज्ञान स्वयं प्रत्यक्षतया ( स्वसंवेदन प्रत्यक्ष के द्वारा ) जानता है—ऐसा सौत्रान्तिक आदि बौद्ध नैयायिक मानते हैं। वैभाषिक आदि निकायों के मत में ज्ञान न तो ज्ञेयाकार होता है और न उसमें आत्मस्वरूपग्राहकाकार होता है। अर्थात् वे ज्ञान के स्वसंवेदन स्वरूप की कल्पना ही नहीं करते। इस लिए ये सर्वथा निराकार ज्ञानवादी ही हैं।

### ३. बाह्यार्थ का अस्तित्व

वैभाषिक आदि के मत में ज्ञान से अतिरिक्त बाह्य वस्तुओं की सत्ता मानी जाती है। वे रूप, शब्द आदि बाह्य वस्तुएं परमाणुओं से आरब्ध ( निर्मित ) होती हैं, न कि विज्ञान के परिणाम के रूप में मानी जाती हैं, जैसे कि योगाचार विज्ञानवादी मानते हैं। योगाचार मतानुसार समस्त बाह्यार्थ आलय-विज्ञान या मनोविज्ञान में स्थित वासना के परिणाम होते हैं। वैभाषिक ऐसा नहीं मानते। वैभाषिक मतानुसार घट आदि पदार्थों में स्थित परमाणु चक्षुरिन्द्रिय के विषय होते हैं तथा चक्षुरिन्द्रिय में स्थित परमाणु चक्षुर्विज्ञान के आश्रय होते हैं। इसलिए इनके मत में परमाणु से निर्मित घट आदि स्थूल वस्तुओं की प्रज्ञप्ति सत्ता नहीं मानी जाती। सौत्रान्तिकों के मतानुसार घट आदि में स्थित प्रत्येक परमाणु चक्षुर्विज्ञान का विषय नहीं होता। अतः चक्षुर्विज्ञान में भासित होने वाले घट आदि स्थूल वस्तुओं की प्रज्ञप्तिसत्ता मानी जाती है। जैसे वैशेषिक दार्शनिक अवयवों से अतिरिक्त एक अवयवी द्रव्य की सत्ता स्वीकार करते हैं, वैसे वैभाषिक नहीं

मानते, इसलिए घट आदि के अन्तर्गत विद्यमान परमाणु ही इन्द्रिय के विषय होते हैं।

### ४. तीनों कालों की सत्ता

जो सभी अतीत, अनागत और प्रत्युत्पन्न कालों का अस्तित्व मानते हैं, वे सर्वास्तिवादी चार प्रकार के हैं, यथा—१. भावान्यथिक। इस मत के प्रमुख आचार्य भदन्त धर्मत्रात हैं। इनके अनुसार अध्वों (कालों) में प्रवर्तमान (गतिशील) धर्मों की द्रव्यता में अन्यथात्व नहीं होता। केवल भाव में अन्यथात्व होता है। २. लक्षणान्यथिक। इसके प्रमुख आचार्य भदन्त घोषक हैं। इनके अनुसार अध्वों में प्रवर्तमान अतीत धर्म यद्यपि अतीत-लक्षण से युक्त होता है, फिर भी वह प्रयुत्पन्न और अनागत लक्षण से भी अवियुक्त होता है। ३. अवस्थान्याथिक। इसके प्रमुख आचार्य भदन्त वसुमित्र हैं। इनके अनुसार अध्वों में प्रवर्तमान धर्म भिन्न-भिन्न अवस्थाओं को प्राप्त कर अवस्था की दृष्टि से भिन्न-भिन्न निर्दिष्ट किया जाता है, न कि भिन्न-भिन्न द्रव्य की दृष्टि से भिन्न-भिन्न निर्दिष्ट होता है। ४. अन्यथान्यथिक। इसके प्रमुख आचार्य भदन्त बुद्धदेव हैं। इनके अनुसार अध्वों में प्रवर्तमान धर्म पूर्व, अपर की अपेक्षा से भिन्न-भिन्न कहा जाता है। इनमें जो तीसरा पक्ष अवस्थान्यथिक नाम से विख्यात है, वही शोभन है। इसके अनुसार कारित्र (अर्थक्रिया) की दृष्टि से अध्व की व्यवस्था की जाती हैं। जैसे जो धर्म कारित्र को प्राप्त नहीं है, वह अनागत; जो कारित्र को प्राप्त है, वह प्रत्युत्पन्न तथा जिसका कारित्र समाप्त हो गया है, वह अतीत कहा जाता है। तीनों कालों की द्रव्यतः सत्ता को अवश्य मानने के पक्ष में ये निम्नलिखित तर्क प्रस्तुत करते हैं:

यदि अतीत, अनागत की सत्ता न मानी जाएगी तो अतीत, अनागत को विषय (आलम्बन) बनानेवाला ज्ञान निरालम्बन हो जाएगा। आलम्बन का अभाव हो जाने से उसे ज्ञान कहना ही सम्भव नहीं होगा।

अपि च, अतीत को विषय बनाने वाला योगियों का ज्ञान उत्पन्न ही नहीं हो सकेगा। पुनश्च, अतीत कर्म का कोई फल हो नहीं हो सकेगा, क्योंकि जिसकी सत्ता ही नहीं है, उसमें किसी भी प्रकार के कार्य को उत्पन्न करने की शक्ति नहीं मानी जा सकती। फलतः सारी कर्म-कर्मफल व्यवस्था के विलोप का प्रसंग उपस्थित होगा। अतः तीनों कालों का अस्तित्व अवश्य स्वीकार किया जाना चाहिए। इसका यह मतलब नहीं है कि वस्तुएँ नित्य होती हैं। वैभाषिक मत के अनुसार सभी वस्तुएँ उत्पाद-भङ्ग स्वभाववाली होती हैं, अतः अनित्य ही होती हैं।

### ५. निरुपधिशेष निर्वाण

वैभाषिक प्रस्थान में संगृहीत प्रायः सभी अठारह निकायों के मत में निरुपधिशेष निर्वाण की अवस्था में व्यक्तित्व की सर्वथा निवृत्ति (परिसमाप्ति) मानी जाती है। इस अवस्था में अनादि काल से चली आ रही व्यक्ति की नाम-रूप सन्तति सर्वथा शान्त हो जाती है, जैसे दीपक के बुझ जाने पर उसकी किसी भी प्रकार की सन्तति अवशिष्ट नहीं रहती।

### ६. बोधि से पूर्व गौतम बुद्ध का पृथग्जन होना

इन निकायों के अनुसार जन्म ग्रहण करते समय राजकुमार सिद्धार्थ पृथग्जन ही थे। वह बोधिसत्त्व अवश्य थे और मार्ग की दृष्टि से सम्भारमार्ग की अवस्था में विद्यमान थे। घर से बाहर होकर प्रव्रज्या ग्रहण करने के अनन्तर जिस समय बोधि-वृक्ष के मूल में समाधि में स्थित थे, तब उन्होंने क्रमशः प्रयोगमार्ग, दर्शनमार्ग और भावनामार्ग को प्राप्त किया। अन्त में उन्होंने उसी आसन पर सम्यक् संबुद्धत्व की प्राप्ति की। ये लोग ऐसा नहीं मानते कि वे पहले ही बुद्धत्व प्राप्त कर चुके थे और जम्बूद्वीप में उनका मनुष्य के रूप में अवतार हुआ था, जैसा कि महायानी बौद्ध मानते हैं। उनका शरीर भी सास्रव ही था। महापरिनिर्वाण के अनन्तर उनके व्यक्तित्व का अस्तित्व सर्वथा समाप्त हो गया, क्योंकि उन्होंने निरुपधिशेष निर्वाण प्राप्त कर लिया था।

### ७. महायान सूत्रों की अप्रामाणिकता

इन सभी अठारह निकायों में महायानसूत्रों की बुद्धवचन के रूप में मान्यता स्वीकृत नहीं है। इसके लिए वे निम्नलिखित युक्तियाँ प्रस्तुत करते हैं :

(क) समस्त बुद्धवचन सूत्र, विनय और अभिधर्म—इन तीन पिटकों में संगृहीत हैं। राजगृह आदि में संगीतिकारकों ने इन महायानसूत्रों का किसी भी पिटक में संग्रह नहीं किया है। इसलिए ये बुद्धवचन नहीं हैं।

(ख) महायान सूत्रों में बुद्ध, धर्म और संघ अर्थात् त्रिरत्न, चार आर्य सत्य तथा कर्म-कर्मफल आदि की सत्यतः सत्ता नहीं मानी जाती, क्योंकि वे सभी धर्मों को स्वभावतः शून्य मानते हैं। इस तरह वे कर्म, कर्मफल, त्रिरत्न आदि के बारे में उच्छेदवादी चार्वाकों की भाँति ही हैं।

(ग) बौद्ध धर्म के सर्वमान्य अठारह निकाय हैं, किन्तु महायानसूत्रों का किसी भी निकाय में संग्रह नहीं है, क्योंकि :

(१) प्रथम या द्वितीय संगीति में उनका संगायन नहीं हुआ।

(२) महायानसूत्रों में तथागत का धर्मकाय नित्य माना गया है, जो सभी निकायों के इस सार्वभौम सिद्धान्त से विरुद्ध है कि 'सभी संस्कार अनित्य है'।

(३) महायानसूत्रों में तथागतगर्भ या आलयविज्ञान की देशना की गई है, जो लगभग आत्मदेशना की भाँति ही है। अतः यह देशना 'सभी धर्म अनात्म हैं'—इस सर्व बौद्धसम्मत सिद्धान्त से विपरीत है।

(४) महायानसूत्रों के अनुसार तथागत निर्वाण के बाद भी उसमें विलीन नहीं होते, अपितु अप्रतिष्ठित निर्वाण में स्थित होते हैं। उनका यह सिद्धान्त सार्वनैकायिक इस मत से विपरीत है कि 'निर्वाण शान्त है'।

(५) महायान सूत्रों में सर्वमान्य बौद्ध धर्म के विपरीत अनेक मतों का उल्लेख उपलब्ध होता है, जैसे—अर्हत् पुद्गलों की निन्दा, गृहस्थ लोगों को भी प्रव्रजित द्वारा

प्रणाम किया जाना, भगवान् बुद्ध से भी अधिक बोधिसत्त्वों की प्रशंसा, गगन-गर्भ आदि बोधिसत्त्वों का अर्थशून्य शब्दमात्र प्रणिधान करना आदि।

(६) शाक्यमुनि बुद्ध का लीला के लिए पृथ्वी पर अवतरण, बुद्ध का सदा समाहित अवस्था में रहना, आनन्तर्य पापकर्मों के भी उन्मूलन की सम्भावना आदि बौद्ध धर्म के विपरीत मतों का उल्लेख महायानसूत्रों में दिखलाई पड़ता है।

फलतः ये महायानसूत्र कभी भी बुद्धवचन नहीं हो सकते। प्रतीत होता है कि लोगों की वञ्चना करने के लिए मार द्वारा ये उपदिष्ट हैं।

महायानसूत्रों के बुद्धवचन न होने के पक्ष में और भी अनेक दोषारोपण तर्कज्वाला आदि ग्रन्थों में उपलब्ध होते हैं तथा वहां इन दोषारोपणों का समाधान भी उपलब्ध होता है। इसके अलावा आचार्य नागार्जुन के ग्रन्थों में, आर्य मैत्रेयनाथ के महायानसूत्रालङ्कार में, भावविवेक के मध्यमक हृदय और शान्तिदेव के बोधिचर्यावतार आदि ग्रन्थों में महायान सूत्रों की बुद्धवचनता युक्तिपूर्वक सिद्ध की गई है। इन सबका विस्तृत ज्ञान उन उन ग्रन्थों का अवलोकन करके ही करना चाहिए।

आचार्य वसुमित्र, विनीतदेव, भव्य आदि के ग्रन्थों में तथा इन ग्रन्थों के आधार पर बाद में भोटदेशीय विद्वानों द्वारा रचित अनेक ग्रन्थों में अठारह निकायों से सम्बद्ध सामग्री बड़ी मात्रा में उपलब्ध होती हैं, किन्तु यहां संक्षेप में ही निर्देश करना अभीष्ट होने के कारण विराम किया जाता है।

---

पमादं अप्पमादेन यदा नुदति पण्डितो ।
पञ्ञापासादमारुह्य असोको सोकिनिं पजं ।
पब्बतट्ठो व भूमट्ठे धीरो बाले अवेक्खति ॥
ते झायिनो साततिका निच्चं दळ्हपरक्कमा ।
फुसन्ति धीरा निब्बानं योगक्खेमं अनुत्तरं ॥

( धम्मपद, अप्पमादवग्ग )

## शब्दानुक्रमणी


**अ**

अङ्कुरसन्तति १९
अङ्ग ५३१, ५३४, ५४२, ८३५
अङ्गप्रत्यङ्गानुसारी ६८९
अङ्गप्रत्यङ्गानुसारो वात ८८५
अङ्गातिक्रमणध्यान ७६, ७७
अङ्गुत्तरट्ठकथा ५१८, ५१९, ५२१, ५२६
अङ्गुत्तरनिकाय २३९
अङ्गुत्तरपालि ५३८
अङ्गुलिमाल ५१२
अकनिट्ठ ६१४
अकनिट्ठा ४८४
अकनिष्ठ ४८४
अकनिष्ठभूमि ४३६, ५८१
अकनिष्ठा ४८४
अकम्मपथवाद ५३९
अकर्मपथवादी ५३९
अकारणज ६९४
अकारणप्रसूत ७९७
अकालमरण ५८७, ८७९
अकिरिय ५४९
अकिरियदिट्ठि ५५०
अकुशल १७, ४२, ५९, ६१, ८५, ९५, २७९, ३८९, ५८९, ७५५
अकुशला ४२
अकुशलकर्म ५३९, ५७०, ६७५
अकुशलकर्मविपाक भूमि ५७०
अकुशलकर्मपथ ७३७
अकुशलचित्त २५, ४१, ४२, ९४, २२२, २५८, २५९
अकुशलचित्तसङ्ग्रहनय २०४
अकुशलचित्तसाधारण १८२
अकुशलचैतसिक १२३, १७७, २३७
अकुशलचैतसिक सम्प्रयोगनय १८२
अकुशलजवन ३१०, ३४४, ५०९, ५५२
अकुशल जाति ८५
अकुशलधर्म ८४४
अकुशलध्यानाङ्ग ७५६
अकुशलराशि ८११
अकुशलविपाक ४३, ४५, ४७, ५२, २३५, २४३, २६०, ३५६, ३६०, ३६५, ३६७, ३६८
अकुशलविपाकहेतुप्रतिसन्धि ४८८
अकुशलविपाक कायविज्ञानचित्त २१७, २१८
अकुशलविपाकचित्त ४३
अकुशलसङ्ग्रह ७३०, ७५३, ७५५
अकुशलसाधारण चैतसिक २०५, २०६
अकुशलहेतु २२०, २२३, ७५५
अक्रियदृष्टि ५५०, ८३८
अगृहीतग्रहणनय २१९, २४६, २८१
अगोचरग्राहकरूप ६६५
अग्रदक्षिणेय ९६५
अज्ञानोपेक्षा ८८३
अचण्डिकत्व १५२
अचलरूपालम्बन ६६७
अचिरवती ५००
अच्युत २२, ७२८
अजटाकाश ६४७
अजरामरण ७२५
अजातशत्रु ५११, ५१३
अजित केसकम्बलि ५५१
अज्झत्त १३६
अज्झत्त बहिद्धा भेद ७९९
अज्झत्तिक आयतन ७९२

अज्झत्तिकरूप ६६०
अञ्ञसमाना १२२
अञ्ञाताविन्द्रिय ७७०
अञ्ञिन्द्रिय ७६९
अट्ठकथा १६९, १७०, १८९, २५५, २९३, ३०९, ३१३, ३२४, ३२७, ३४३, ३५६, ३६२, ३६५, ३६९, ३७७, ४७९, ५०८, ५१०, ५१४, ५१५, ५२४, ५३५, ५३७, ५८१, ६०९, ६७४, ६७६, ६९८, ७१०, ७१३, ७३५, ७३७, ७४८, ७६०, ७८०, ८०६, ८१०, ८८१, ८२४, ८२६
अट्ठकथाकार १७०, ५९२, ६१०, ७१०, ७३५, ७६४
अट्ठकथाचार्य ४०, ५२, १७०, २९२, २९८, ३०८, ३२३, ३२४, ३२७, ३५७, ३७५, ७३६, ८१०, ८१२
अट्ठकथावाद ३४०, ३४३, ८००
अट्ठसालिनी ४, २९, ६९, ८९, ९२, १०२, १३७, २८४, ३२८, ३४०, ३४९, ३६०, ५०३, ५२५, ५२७, ५५३, ५६६, ५७१, ६३५, ६३८, ६४५, ६४९, ६७४, ७६४, ७७१
अट्ठिकं ८७३
अण्डज ७०३, ७०४
अतपा ४८४
अतपा भूमि ५८१
अतप्पा ४८४
अति-अविभूत आलम्बन ३३४
अति-इट्ठालम्बन २४३
अतिक्रमितव्य ७६
अतितरुणकाल ३७६
अतिपरित्त आलम्बन २८९, ३२५
अतिपरित्त आलम्बनवीथि ३२५, ३२६, ३२७, ३२८
अतिविभूत आलम्बन ३३४
अतिमहद् ३३३
अतिमहद्आलम्बन २८१, ३१२, ३१६, ३१८, ३६६, ३७१, ३७३, ५९९
अतिमहद् आलम्बनवीथि ३०४, ३१६, ३२८
अतिमूर्च्छाकाल ३७७
अतिहसित ५०
अतीत २५१, २५२, २६८, ३३८, ७४८
अतीत अध्व ८३४
अतीत आलम्बन २५०, २५४, २५५
अतीत कर्मनिमित्त ६०७
अतीतग्रहणवीथि ५४७
अतीत भव ८२४, ८३६, ८३७
अतीत भवङ्ग ३२६, ६०९
अतीत रूपालम्बन ७३४
अतुलं ६
अत्तवादुपादानं ७४०
अत्तसम्मापणिधि ३१०
अदत्तदानविरति ५५७
अदिन्नादानं ५३३, ५५२, ८१६
अदिन्नादान (अदत्तादान) कर्म ५३०
अद्धानपरिच्छेद ९६८
अद्वाररूप ६६१
अद्वेष ४३, १४५, १५२, २२०, २२३, ७५५
अद्वेष चैतसिक १७४
अधिकार ६८, ६९
अधिट्ठानिद्धि ९१४
अधिपति ७६५, ७७२, ७७३
अधिपतिप्रत्यय १२८, २४१, ८४५

अधिपतिस्वभाव ८०४
अधिमुक्ति ११७, १४७
अधिमुक्तिकालंकिरिया ५८९
अधिमोक्ष १११, ११६, १७९, १८१, २१०, २३८, ९३३
अधिमोक्खो ९४०
अधिष्ठान ९००
अधिष्ठानकाल ६७२
अधिष्ठानचित्त ५४८
अधिष्ठानवशिता ९०२
अधिष्ठानवीथि ३७८, ९१३
अधिष्ठेय ९१२
अधोगम ६९८
अधोगमवात ८८५
अध्वप्रत्युत्पन्न ३४०
अध्वसम्मशंन ९३४
अध्वसम्मर्शननय ९३६
अध्यात्म २६८, २७०
अध्यात्मधर्म २७०, ८४८
अध्यात्मभवनस्वभाव ६६०
अध्यात्मबाह्य २६८, २७१
अध्याशय ९२
अध्यात्मसन्तान ८४८
अध्युषित (अज्झवुत्थ) निवास ९१५
अनञ्ञातञ्ञस्सामीतिन्द्रिय ७६८
अनन्त ७३
अनन्तविज्ञान ९०८
अनन्तर प्रत्यय ३२४, ३६३, ६८२, ८४१
अनन्तरप्रत्ययशक्ति ४८
अनन्तरभव ५०९, ५१८, ५२४, ५५०, ५८९, ६०१
अनन्तरोपनिश्रय ८४४
अनपत्राप्य १२३, १२५, १२६, १८३, २११, ७५२, ७६५
अनपत्राप्यबल ७६३
अनवस्थानकृत्य १२७
अनवस्थितकृत्यता ८६६
अनभिध्या ५५२, ५५७
अनभ्यूहावस्था ११५
अनागत २५१, २६८, ७४८
अनागत अध्व ८३४, ८३५
अनागत आलम्बन २५०
अनागतकाय ७३७
अनागतभव ७२२, ८२४, ८२६, ८३१, ८३६, ८३७
अनागतांश अभिज्ञा ९१६
अनागतांश ज्ञान ६८५
अनागत सत्त्व ८३१
अनागतस्कन्ध ८३१
अनाज्ञातमाज्ञास्यामीन्द्रिय ७५९, ७६१, ७६२, ७६९
अनागामिफल ३७१, ३९०
अनागामिफलजवन ३५२, ३८१, ३८२
अनागामिफलचित्त ३९२, ९६९
अनागामिफलस्थ ३५२, ३८५, ३९२, ४८६
अनागामिमग्गचित्त ८०
अनागामिमार्गस्थ ३८५, ४८६
अनागामी ७८, ८०, ८२, ८८, २६१, ३५२, ३८२, ३९३, ३९९, ५२३, ५८०, ५८१, ५८४, ६८४, ८१४, ८७९, ९६५
अनागामी पुद्गल ३९०, ९६९
अनागामी मार्ग २४, ८१, ८३, ३९०, ७५१, ७६१, ९६५
अनागामी मार्गचित्त ८१
अनागामी मार्गजवन ३५२
अनात्मता ६४५
अनात्मलक्षण ९१७, ९१९
अनात्मानुपश्यना ९१९, ९५४
अनावृष्टि ४९९
अनारमणं ६५८

अनालम्बन ६५७, ६५८, ६६५
अनालम्बनस्वभाव ९८
अनास्रव ६५९
अनित्यता २९२, ६४५, ६५२, ६५४, ६९२, ७०१, ७२०
अनित्यलक्षण ९१७, ९१८
अनित्यानुपश्यना ९१९, ९५५
अनिदर्शन रूप ६६५
अनिन्द्रिय रूप ६६२
अनिमित्त २२
अनिमित्त विमोक्ष ९२०, ९५६
अनिमित्तानुपश्यना ९२०, ९५५
अनिमित्तविमोक्षफल ९५७
अनिमित्तं ७२७
अनिमित्त निर्वाण ७२७
अनिमित्ताकार ७२८
अनियतयोगी ३१, १९१, २०६
अनिष्ट ३५६
अनिष्ट आलम्बन ४७, ३५८
अनिष्ट मध्यस्थ-आलम्बन ४७
अनिष्टाकार १०१
अनिष्टालम्बन ३९, २४३
अनिष्पन्न २९३
अनिष्पन्नरूप ६४६, ६५६
अनीवरणलोभ २७८
अनुटीका ३६३, ५३९
अनुटीकाओं ६९८
अनुटीकाकार ११, २९८, ३००, ६७७ ६९८, ७४९
अनुटीकाचार्य ६७८
अनुत्तर ८३
अनुत्तर (लोकोत्तर) भूमि ८६
अनुत्पन्नकुशल ७८०
अनुत्पन्नपाप ७८०
अनुद्दिस्सिकपत्ति ५६६
अनुपधिशेषनिर्वाणधातु ७२६
अनुपादिण्णरूप ६६४
अनुपादिसेसनिब्बानधातु ७२७
अनुपालनकृत्य १०८
अनुबोध ३३५, ३३७
अनुव्यञ्जन ५९७
अनुभवरूपतृष्णा ८२२
अनुभवनलक्षण २१६, ७२९
अनुमज्जन ६५, ११४
अनुमज्जनलक्षण ११५
अनुरुद्ध ४१, ३१३, ३२३
अनुरुद्धाचार्य ५२, ६२, १००, १९५, २३१, २९४, ६१९, ६९७, ७०९, ७६९, ८१२
अनुरोध ३३७
अनुलोम ११३, ३४४, ३४७, ३४८, ३८०, ५८२, ७८१, ९४५
अनुलोमजवन ३४७
अनुलोमज्ञान ८९, ९४५, ९२०, ९४९
अनुशय ३८९, ७४५, ७४८, ७४९, ७५४, ९६६
अनुशयक्लेश ७४७
अनुशयधातु ४५, ५८, १६७, १९७, ७४६, ८६७, ९६१
अनुसञ्चरण ११४
अनुसन्धि ३, ९५, २८३, ४६५, ६१९, ७२९, ८०७, ८५९
अनुसयकिलेस ७४६
अनुसययमक ७४६
अनुसययमक-अट्ठकथा ७४९
अनुस्मृति ८७४
अनेकान्तकर्मज ६९३
अनेकान्तालम्बन २६८
अनेकान्तालम्बनचित्त २६७
अनेसन ९२२
अनोधिसोफरण ८८३, ८८८

अनोधिसोमेत्ताफरण ८८१, ८८२
अन्तरकल्प ४२६, ५०५
अन्तरापञ्ञत्ति २३०
अन्तराभव ६०१
अन्तराभववादी ६०१
अन्यसमान ९५, ९९, १७७
अन्यसमानचैतसिक १२२, १९४, १९६, १९९, २०४, २०६
अन्यसमानचैतसिक-सम्प्रयोगनय १७८
अन्यसमानराशि २१०
अन्योन्यनिःश्रयप्रत्यय ४९७
अन्योन्यप्रत्यय ८४१, ८४६
अपचायन ५५८, ५६४
अपत्रपा १२५
अपत्राप्य १४५, १४९
अपत्राप्यबल ७६३
अपर चेतना ५२७, ५२८, ५५३, ५५९, ५७४
अपरपर्यायवेदनीय ८२, २५६, २५७, ५२०, ५२२, ५२६
अपरपर्यायवेदनीयकर्म ५२८
अपरान्त ८१३
अपरापरियवेदनीयं ५२६
अपरिच्छिन्नरूप ९०८
अपरिपक्व दृष्टधर्मवेदनीय ५२१
अपहसित ५०
अपाय ४६७
अपायप्रतिसन्धि ४८७, ५३९
अपायप्रतिसन्धिफल ५७२
अपायभूमि २४, ४६६, ४८६, ५३१, ५७०, ७३९, ८१९
अपुण्याभिसंस्कार ८१२, ८१५, ८१६, ८१९, ८२८
अप्कसिण ८६८
अप्धातु ३०२, ३०३, ३३०, ६२२, ६५१, ६६७
अप्पणिहितं ७२७
अप्पतिट्ठितताय ६८१
अप्पनापत्तं ५६९
अप्पमञ्ञा १७१, १९०, १९५, १९७, २१२, २७२, ८०१, ८६१
अप्पमञ्ञाचैतसिक १९८, १९९, २००, २०२, २३७, २४६
अप्पमञ्ञाद्वय २८१
अप्पमाणसुभा ४८२
अप्पमाणाभा ४८१
अप्पहोन्तातीतक ३१८
अप्रकटजरामरण ८२६
अप्रणिहितनिर्वाण ७२७
अप्रणिहितविमोक्ष ९२०, ९५६, ९५७
अप्रणिहिताकार ७२८
अप्रणिहितानुपश्यना ९२०, ९५५
अप्रतिघरूप ६६३, ६६४
अप्रभव ७२५
अप्रमाणज ४८१
अप्रमाणशुभ ४८२
अप्रमाणाभा ४८१
अप्रमाणशुभा ४८२
अप्रमाणशुभ ब्रह्मभूमि ५७९
अप्रहातव्य ६५७, ६५८
अप्पहातब्बं ६५८
अप्रामाण्या १७१, १८७
अप्रियसम्प्रयोग ८१७, ८२७
अबाध २९७
अभाव-प्रज्ञप्ति २३०, २४०, २७०, २९६, ३३५
अभावप्रज्ञप्तिमात्र ७४
अभिज्झा ५४७, ७३७
अभिज्ञा १६५, २६२, २७०, ३३९, ५८२, ५९०, ९०६, ९१२, ९१३
अभिज्ञाकुशलचित्त २६०

अभिज्ञाजवन ३७९, ३८३, ५८३, ६८४
अभिज्ञाद्वय २६९, ६८३
अभिज्ञाभवङ्ग ४७२
अभिज्ञावीथि २५०, २५१, ५८२
अभिञ्ञा २६४
अभिधम्म ७५९
अभिधम्मत्थ ८
अभिधम्मत्थसङ्गह ३, ७, १८८, ३६१, ६१०, ७७२
अभिधम्मत्थसङ्गहो ४, ८, ६९२, ६९३, ७९४, ८१८
अभिधम्मत्थसङ्गहकार ९१६
अभिधम्मपालि ८, ६९२, ६९३,
अभिधम्मपिटक ८, २१५, २१९ २६८, ७५०, ७५१
अभिधम्मभाजनीय ८१८, ८१९
अभिधम्मभाजनीयनय ८२०
अभिधर्म ८, ४५, ५३४
अभिधर्मदेशना ५०८
अभिधर्मदेशनानय ५२९
अभिधर्मनय ५३७, ७५१, ८१३
अभिधर्मपिटक ८, २५, ३४१
अभिधर्मपिटकपालि ९२९
अभिधर्मभाजनीय ८२५
अभिध्या ५४७, ५५१, ५५२, ५५४,
अभिध्याकर्मपथ ५४७
अभिध्याकायग्रन्थ ७३६, ७३७
अभिनिपात २८९, २९०, २९४, २९५, २९६, २९७, ३०४, ३१८, ३२१, ३२५, ३३२, ६०६
अभिनिरोपण ६५
अभिनीहरण ३४५
अभिनीहार ५४०
अभिप्रायग्रहणवीथि ४६९
अभिविधि ७३१
अभिविधि-अवधि ७३२
अभिभूत आलम्लन ३३२
अभिलाप ८५५
अभिसंस्कार १०५
अभूतवस्तु ५४२
अभ्यूहावस्था ११५
अमृत ७२३
अमृतस्वभाव ८०४
अमोह ४३, १७४, २२३, ७५५, ८८०
अयस्कान्तमणि १०५
अयःशालमलीवन ४७३
अयाथावमान १३०
अयोनिशोमनसिकार १२४, १४०, ३१०, २४४, ८१०
अरति १८८
अरहत्तमग्गचित्त ८१
अरियिद्धि ९१४
अरियूपवाद ३८५
अरियूपवाद अन्तराय ३८७
अरूप ७२५
अरूपच्युति ६१४
अरूपतृष्णा ८६
अरूपध्यान २७६, ७३५
अरूपध्यानभावना ६८०
अरूपप्रतिसन्धि ५०६
अरूपप्रतिसन्धिक ६१२
अरूपभव ७३५, ८१९, ८२४
अरूपभूमि २३, ८६, २७६, २७७, ४८५, ६१२, ७४६
अरूपभूमिक ७९८
अरूपभूमिकवट्ट ८०२
अरूपरागसंयोजन ७४९, ७५१
अरूपरूप ६४६
अरूपलोक २५६, २७६
अरूपविपाक ६७९, ६८१
अरूपसमापत्ति ८१६

अरूपावचर २३, ६०, ६२, ७२, ७५, ७६, ८२, ६५९
अरूपावचरकुशलकर्म ५२९, ५६९
अरूपावचर-कुशलकर्म-विपाकभूमि ५८४
अरूपावचरकुशलचित्त ७२
अरूपावचर-कुशल-चेतना ६७६
अरूपावचर चित्त २३, ३९४, ३९५
अरूपावचरपुद्गल ३९९
अरूपावचर-ध्यान ७६, ९०५
अरूपावचर-प्रतिसन्धि ४८७; ६११
अरूपावचर-भूमि २७८, २८१, ३९४, ३९५, ४६६, ४८५, ६७६
अरूपावचर-विपाकचित्त २३२
अरूपावस्था भूमि ८६
अरूपी ब्रह्मा ६१२
अर्थग्रहणवीथि ४६९
अर्थप्रज्ञप्ति २४९, ८४९, ८५०, ८५१, ८५२
अर्पणा ३४२, ३४३, ३४६, ३४७, ३४९, ३५२, ३७९, ८९९
अर्पणाजवन ३४६, ३४८, ३५१, ३५२, ३५३, ३५४, ३८५, ३८८, ६८३, ७८२, ७८३
अर्पणाजवनमनोद्वारवीथि ३४२
अर्पणाजवनवार ३४३, ३४४, ३४६
अर्पणाजवनवीथि ३४३
अर्पणाभावना ८६८, ८८९, ८९९
अर्पणावीथि १८९, ३४४, ३४७
अर्पणासमाधि ८९५, ९२४
अर्पणासमाधिजवन ३४५, ३४९
अर्हत् १४२, १४४, १५१, २६१, २६५, ३४४, ३५२, ३५४, ३६०, ३६१, ३६२, ३९९, ५२३, ५६७, ६१४, ६८५, ७४५, ७५३, ७८१, ८१४, ८१५, ८५९, ८७८, ९६५
अर्हत्-घातक-कर्म ५१६
अर्हत्त्व ८१
अर्हत् पुद्गल ३८२, ३८९, ३९२, ९६९
अर्हत् फल २६०, २६७, ३७१
अर्हत् फल-चित्त ८२, ९६९
अर्हत्-फलजवन ३५२, ३८१, ३८२
अर्हत्-फलज्ञान ७६६
अर्हत्-फलप्रज्ञा ७६९
अर्हत्-फलस्थ ३८५, ३९२, ४८६
अर्हत्-मार्ग २४, ८३, १३१, २६०, २६७, ३८९, ६०२, ७५१, ९६५
अर्हत्-मार्गचित्त ८१, ८२, ८८
अर्हत्-मार्गस्थ ३८५, ४८६
अलक्षणरूप ६४५
अलङ्कारशास्त्र ५०
अलज्जी पुद्गल ५६२
अलोभ ४३, १४५, १५१, २२०, २३३, ७५५
अलौकिक ६५९
अल्पश्रुत ३८
अवकाशलोक २४
अवक्रान्तिका प्रीति १२०
अनवतप्त ह्रद ५००
अवदातकसिण ८६८
अवभास ९३३
अवस्तुरूप ६६१
अवस्था-भूमि ८६
अविक्षेप १०७
अविगतप्रत्यय ८४१, ८४७
अविज्जमान पञ्ञति ८५६
अविज्जमानेन अविज्जमानपञ्ञत्ति ८५७
अविज्जासव ७३५
अविज्जासवो ७३४
अविज्ञानक ३०२
अवितर्क ११२
अविद्यमान प्रज्ञप्ति ८५४, ८५५
अविद्यमानेन अविद्यमानप्रज्ञप्ति ८५४

अविद्यमानेन विद्यमानप्रज्ञप्ति ८५४
अविद्या २६, ६६, ७६५, ८०९, ८१३, ८१४, ८१५, ८१६, ८१७, ८२८, ८२९, ८३१, ८३४, ८३५, ८३६, ८४०
अविद्यानीवरण ७४४
अविद्यानुशय ६००, ६०२, ७४५
अविद्याप्रत्यय ८१२
अविद्यायोग ७३५
अविद्यासव ८३०
अविद्यासंयोजन ७४९, ७५०
अविद्यास्रव ७३०
अविद्यौघ ७३४
अविनाभाव ८३०, ८३६, ८३७
अविनाभावनियम ८०८
अविनिर्भोगरूप ६३४, ६७३, ६९१, ६९६, ७१८
अविनिर्भोगरूप शुद्धाष्टक ६९९
अविपरीत ९
अविपरीतता १९
अविपरीतस्वभाव ११
अविभूत १८, ३३३, ३४२
अविभूत आलम्बन २३४, २८९, ३३४, ३६६, ६००
अविभूत आलम्बनवीथि ३४१
अविभूतालम्बन २९०
अविसार १०७
अविहा ४८४
अविहिंसावितर्क ७५८
अविहिंसासङ्कल्प ७५८
अवीचि ४६७, ४७१, ४९४
अवीचिजरा ६५५
अवीचिनरक ४७२, ५११, ५१४, ५२२, ६३०
अवृहा ४८४
अवृहाभूमि ५८१
अव्याकरणीय ८३३
अव्याकृत १७, ४३, २०१, ७५५
अव्याकृत जाति ८५
अव्याकृत ध्यानाङ्ग ७५६
अव्याकृत हेतु २२१, २२३, ७५५
अव्यापज्जलोकुपपत्ति ५५
अव्यापाद ५५२, ५५७
अव्यापाद वितर्क ७५८
अव्यापाद सङ्कल्प ७५८
अव्यापारनय ८३८
अशुभ ८७२, ८७३
अशुभकम्मट्ठान ८८६
अशुभकर्मस्थान ८७२
अशुभ प्रज्ञप्ति २६६
अशैक्ष्य ३९३
अशोभन ५२, ५३
अशोभनचित्त २५
अश्राद्धय ७६५
अष्टकलाप ९
अष्टशील ८९५
अष्टाङ्गशील ७०५
अष्टाङ्गिकमार्ग ७५७
असङ्खारिक २७, ३०
असंख्येयकल्प ४९६, ५०५, ५८५
असञ्ञसत्ता ४८३
असम्मर्शनरूप ६४७
असम्प्राप्त गोचरग्राहकरूप ६६८
असम्प्राप्त गोचररूप ६७२
असम्प्राप्तग्राहक ७९२
असम्प्राप्त ग्राहकरूप ६६७
असम्प्राप्तवश ६६५, ६६६
असातत्व १०३
असाधारण ७२५
असाधारणनय ५५६, ८१०
असारकट्ठेन ९३६
असिपत्र ४७३

असिपत्रवन ४७२
असुभ ८६१
असुभकम्मट्ठान ३६२
असुरकाय ४६६, ४७४, ६७४
असुरकायभूमि ४७५
असुरभूमि ४६८, ५०३
असंज्ञिच्युति ६१३, ६१४
असंज्ञिभूमि २५६, ३०२, ४८३, ४८६, ६१२, ६१३, ६८६, ७१९, ७२०, ७४६, ७६९, ८९०
असंज्ञिरूपप्रतिसन्धि ४८९
असंज्ञिसत्त्व ४८३, ६१२, ७६९
असंज्ञिसत्त्व भूमि ४८३, ४८६, ५८०
असंज्ञिसत्त्वा ४८३
असंयतकौकृत्य १३९
असंज्ञी ब्रह्मा ४९५
असंज्ञी भव ८२४
असंज्ञी सत्त्व ३९६
असंस्कारसमाधि ६७
असंस्कारिक २५, ३२, ३४, ३७, ४१, ५१, ५४, ५७, ५८, ६७, ६९, ७०, १८५, २४४, ५७६
असंस्कारिकचित्त २०४
असंस्कारिकध्यान ६८
असंस्कृत २१, ६५९, ७२३, ८०७, ८०८, ८४८
असंस्कृतस्वभाव ८०४
अस्तिप्रत्यय ८४१, ८४७
अस्थानकोप १३३,
अस्थिक ८७८
अस्मिमान १५९, १८३
अस्वभावरूप ६४५
अहीनेन्द्रिय २७५
अह्रीक १२६
अहेतुक ४३, ४४, ४८, ५३, १९३, २२१, ५४९, ६५७
अहेतुककुशलविपाक ४६
अहेतुक-कुशलविपाक-सन्तीरण ४९०
अहेतुक क्रियाचित्त ४९
अहेतुकचित्त ४३, ४६, ५१, ५२, १८०
अहेतुकचित्तसङ्ग्रहनय २०७
अहेतुकचैतसिक २२२
अहेतुक जवन ७७२
अहेतुक दिट्ठि ५५०
अहेतुक दृष्टि ५५०, ८३२, ९२७
अहेतुक पुद्गल ३८५, ४९६
अहेतुक प्रतिसन्धि ६१३
अहेतुक प्रतिसन्धिफल ५७३, ५७५
अहेतुक प्रतिसन्धि युगल २०८
अहेतुकवाद ८३८
अहेतुकविपाक २३५
अहोसिकम्म ५२०
अहोसिकम्मं ५२८
अहोसिकर्म ५४९

**आ**

आकप्प ६३६, ६३७, ६६२
आकार ८३६
आकारपरिवितर्क ३३५, ३३६
आकारभेद ८०७
आकाश ७२, ३०२, ३०३, ६४७, ६६६
आकाशससिण ८६८, ८७१
आकाशधातु २९३, ६२६, ६४५, ६४६, ६४७, ६९१, ७०१
आकाशप्रज्ञप्ति ७२, ७३, ७७, २६२, ६४८, ८५०, ८५२, ८८६
आकाशप्रज्ञप्ति-कर्मनिमित्त ६११
आकाशानन्त्यायतन ७२,७३,७५,७६,९०७
आकाशानन्त्यायतनक्रिया २६५
आकाशानन्त्यायतनक्रियाचित्त २६५

आकाशानन्त्यायतनचित्त ७३, २७०, २७१
आकाशानन्त्यायतन-प्रतिसन्धि ६११
आकाशानन्त्यायतन-भूमि ४८५, ५०६
आकासट्ठा ४७८
आकासानञ्चायतनकुसलचित्तं ७२
आकिञ्चन्य ७४
आकिञ्चन्यायतन ७२, ७५, ७६, २७०
आकिञ्चन्यायतन-कुशल २६६
आकिञ्चञ्ञायतनकुसलचित्तं ७२
आकिञ्चन्यायतनचित्त २७०, २७१
आकिञ्चन्यायतनप्रतिसन्धि ६११
आकिञ्चन्यायतनभूमि ४८५, ५०७
आकिञ्चन्यायतनवीथि ४७४
आगन्तुकताय ६८१
आगन्तुकभवङ्ग ३६५, ३६७, ३६९, ३७०
आघातवस्तु १३३
आचार्य ३०८
आचार्य अनुरुद्ध ३, ४, ९५, ९९, २१४, २१५, २४१, ४९५, ५०८, ५७७, ६१०, ६८४, ७०२, ७१७, ७२१, ७५३, ८०४, ८०७, ८४१, ८५९
आचार्य धर्मपाल ६८९
आचार्य बुद्धघोष ८८०
आचार्यवन्दना ७
आचार्यवाद ५२६
आचिण्ण ५१४
आचिण्णकम्मं ५१७
आचिण्णकर्म ५१८
आजीवपरिशुद्धि ९२१
आजीवपरिशुद्धिशील ९२०
आज्ञातावीन्द्रिय ७५९, ७६१, ७६२, ७६९
आज्ञेन्द्रिय ७५८, ७६०, ७६२, ७६८
आणत्तिक प्रयोग ५३२
आणविक ५४२
आणविकदुच्चरित ५५३
आणावीतिक्कम ३८५
आणावीतिक्कम-अन्तराय ३८७
आत्मग्रह ७३३, ८२३
आत्मवाद ८३२
आत्मवादोपादान ७४०, ७४१, ७४२, ७५३, ७५४, ८२२, ८२३, ८२५
आत्मवादोपादानदृष्टि ७४३
आत्मविपर्यास ७७५
आत्मसंज्ञा ८२३
आत्मसंज्ञक प्रणिधि ३१०
आत्मा १३
आत्माभिनिवेश १५९, ९५४
आत्मीयग्रह ७३३, ८२३
आदानग्राहिता ८६६
आदिकर्मिक ८९५
आदिकर्मिकध्यान ३४९
आदिकर्मिकपुद्गल ३७९
आदिकर्मिकवीथि ५८२
आदित्तपरियायसुत्त ५९६
आदीनव ३५, १६२, १८२, १९५, ८१६
आदीनवज्ञान ९२०, ९४४
आधार-आधेय-भाव १५
आधिपत्य ६९१
आध्यात्मिक २७२, ६५७
आध्यात्मिक ऋतु ६८७
आध्यात्मिक ओजस् ६८९
आध्यात्मिक रूप ६५९
आध्यात्मिक सन्तान २६५, ६७५, ६८६, ७६८
आध्यात्मिक-(अज्झत्तिक) संयोजन ७५१
आनन्तर्यकर्म ३८६, ५१४, ५१५, ५२९, ८४४
आनापानकम्मट्ठान ८८८
आनापानप्रज्ञप्ति ८५३, ८८६
आनापानसति ८८०, ८८७

आनापानस्मृति ८८०
आनेञ्ज्याभिसंस्कार ८१२, ८१५, ८१६, ८१९, ८२८
आपात २९५, २९६, २९७
आपातगमन २९६, २९७
आपाथ २९७
आपोकसिणं ८६९
आपोधातु ६२३, ६३४
आपोसंवट्टकप्प ४९८
आबद्धलक्खण ६२४
आबाध २९७
आभवाग्र ७३२
आभास्वर ४८१
आभास्वरब्रह्मभूमि ५७९
आभास्वरभूमि ४९८, ५०५
आभस्सरा ४८१
आभास्वरा ४८१
आयतन ७२, ७५, १४४, ७८९, ७९१, ७९९, ८०४, ८०६
आयतनक्रम ७९२
आयतनदेशना ८०५
आयतनविभङ्गट्ठकथा ८००
आयु १०८, ७१४
आयुःकल्प ४९६
आयुःक्षय ५८५
आयूहनरसता १०६
आयूहनसमङ्गिता ४५
आरमण २४७
आरूप्य ९३, ८६१, ८८५
आरूप्यक्रियाजवन ३८२
आरूप्यकुशल ३८२
आरूप्यचित्त २६४
आरूप्यच्युति ६१२
आरूप्यध्यान ९०८
आरूप्यप्रतिसन्धि ५०६, ६१२
आरूप्यभूमि ५०६
आरूप्यविज्ञान २७०
आरूप्यविपाक २७९
आरूप्यविपाकचित्त ५०६
आरोपणकृत्य १७८
आरोपणलक्षण ११२
आरोपणस्वभाव ११५
आर्य अष्टाङ्गिकमार्ग ७९, ८०
आर्यगोत्र ९४८
आर्यपुद्गल ३८४, ३८५, ३८८, ४८६, ५८४, ६१४, ७२०, ७२६, ८१४, ७८७
आर्यविहार २७६
आर्यसत्य ६, ५५१, ७८५, ७९६, ८०६
आबन्धनस्वभाव ११
आलम्बन ९५, ९७, १०१, २१३, २४७, २४९, २५२, २७३, २७४, २८६, २९०, ३०२, ३१३, ३१४, ३२४, ३२५, ३२९, ३३८, ३५६, ३६०, ३६१, ३६८, ३६९, ३७३, ६०६, ६३२, ७५४, ७९९, ९१२
आलम्बनक ७५४
आलम्बन कम्मट्ठान ८६१
आलम्बनक कम्मट्ठान ८८४
आलम्बनक धर्म्म ८८४
आलम्बनक धातु ७९४
आलम्बनकभावनाकम्मट्ठान ८६१
आलम्बनक्रम ७९४
आलम्बनदेशना ६४१
आलम्बनधर्म ८४२
आलम्बनधातु ७९४
आलम्बननिवास ९१५
आलम्बनप्रतिपादक मनसिकार ११०
आलम्बनप्रत्यय १०८, ८४१, ८४४

आलम्बनप्रत्ययशक्ति ८४४
आलम्बनभेद ३४०, ३४१, ३६१
आलम्बनविजानन ११, ८७, ११३, २१३
आलम्बनविजाननलक्षण ७२९
आलम्बनशक्ति ८०७, ८११, ८१२
आलम्बन-षट्क २८७
आलम्बन-सङ्ग्रह २४७, ८००
आलम्बनातिक्रमणध्यान ७६, ७७
आलम्बनाधिपतिप्रत्ययशक्ति ८४५
आलम्बनानुभवननय २१५, २१६
आलम्बनोपनिध्यान ८७
आलम्बनोपनिश्रय ८४४
आलम्बितव्य ७६
आलोक २७, २८९, २९६, ३०२, ३०३, ३१८, ३२४, ३२५, ३३०, ६६६
आलोककसिण ८६८
आलोकसिणं ८७१
आवजंन २२४, २२९, २३१, २३६, ३०९, ३६९, ९००, ९१२
आवज्जन ९००
आवजंनकाल ३१४
आवजंनकृत्य २२६, २३३, २३६
आवजंनकृत्यस्थान २३१
आवजंनचित्त ३२४
आवजंनवशिता ९०१
आवज्जनवसिता ९०१
आवजंनस्थान २३२
आवर्जनोपेक्षा ९४०
आवरणरूपा अविद्या ८१४
आवसिकभवङ्ग ३६७
आवासमात्सर्य १३६
आशय-अनुशयज्ञान ८१५
आशिषूर्वक ४
आश्रद्धयप्रधान १६१
आश्रयवस्तु ६८२
आश्वास-प्रश्वास ६९८, ८८०
आश्वास-प्रश्वास कोट्ठास ६९८
आश्वास-प्रश्वास वात ८८५
आसक्तिरूप तृष्णा ८२२
आसन्न ५१४
आसन्नकर्म ५१४, ५१८
आसन्न कारण १४, १०१
आसव ७३१, ७३३, ७५४, ८३१
आसवधर्म ८२९
आसित्तक ४९०
आसेवनप्रत्यय ३२३, ३४८, ३५०, ३७९, ८४१
आसेवनशक्ति ५८२
आस्रव ७३०, ७३३
आस्रवक्षय-अभिज्ञा ९१६
आस्वादकधर्म ७८९
आस्वादन २२४
आस्वादन-कृत्य २२६, २३६
आहार १८, ६७४, ६७५, ६७८, ६९१, ७६६, ७६८, ७६९, ७७३, ८८४
आहारज १३२, ६९३, ७०१
आहारजकलाप ७००, ७१६
आहारज रूप ६८८, ७११, ७१३, ७१४, ७१५
आहारप्रत्यय ६८६, ८४१, ८४६
आहार में प्रतिकूल संज्ञा ८८४
आहाररूप ६२२, ६४३, ६५६
आहारसमुट्ठान ६८८
आहारसमुत्थान ७१२
आहारसमुत्थानकलाप ७००
आहारसमुत्थानरूप ६८७
आहारो ६७५
आह्रीक्य १२३, १२५, १२६, १८२, २११, ७५२, ७६५

आह्रीक्यबल ७६३

इ

इदंसच्चाभिनिवेसो ७३९
इदंसत्याभिनिवेश ७५३, ७५४
इदंसत्याभिनिवेश कायग्रन्थ ७३६
इदंसत्याभिनिवेश दृष्टि ७३९
इद्धिपादविभङ्गपालि ७८१
इद्धिमयप्रयोग ५३२
इन्द्र ३८०, ४७८
इन्द्रकील ११७, १४९
इन्द्रिय १०१, ७५९, ७६५, ७७३, ७८२, ७८४
इन्द्रियगुत्ति ५६३
इन्द्रियपरिपाक ५५
इन्द्रियपरोपरियत्तिज्ञान ८१५
इन्द्रिय-प्रत्यय ८४१, ८४६
इन्द्रियभेदनय २१५, २१७
इन्द्रियरूप ६६२, ६८९
इन्द्रियसंवरशील ९२०, ९२१
इष्ट ३५६
इष्ट अनधिगम ८१७
इष्ट-अनिष्ट-मिश्रित आलम्बन ३५९
इष्ट आलम्बन ४७, ३५८
इष्ट मध्यस्थ-आलम्बन ३६०
इष्टमध्यस्थालम्बन ३१, ४७, २४३
इष्टाकार १०१
इष्टालम्बन २४३

ई

ईर्यापथ ४९६, ६८३, ६८५, ८६४, ८६५, ८६६,
ईश्वर ३१५, ८१४
ईश्वरनिर्माणवाद ८३२
ईश्वरवाद ८३२
ईर्ष्या १२३, १३४, १३६, १८४, १९१, २०४, २११, २१९, २७२, २८१
ईर्ष्यासंयोजन ७५०

उ

उक्कट्ठुक्कट्ठ ५७५
उक्कट्ठ-ओमक-भेद ५७४
उक्कट्ठोमक ५७५
उच्छेददृष्टि ६०५, ८०३, ८२५, ८३१
उतु ६७५
उत्तम ११
उत्तमगण ३, ७
उत्तरकुरु ७०५
उत्तरकुरुवासी ५८८
उत्पत्तिक्रम १००
उत्पत्तिभव ८२४
उत्पन्न कुशल ७८०
उत्पन्न पाप ७७९
उत्पाद २९०, २९१, ६५३
उत्पादक्षण २९१, ६०५, ६५४, ६७५, ६७९, ७११
उत्साह ११७
उदयव्ययज्ञान ९२०, ९३८
उदानगाथाओं ८७८
उद्ग्रहनिमित्त ८६२, ८९४, ८९७
उद्दिसिकपत्ति ५६६
उद्देश ६१९
उद्देशगाथा २२
उद्धच्चसम्पयुत्तं ४०
उद्धच्चसहगतं ४१
उद्धम्भागीय (ऊर्ध्वभागीय) संयोजन ७५१
उद्धमातक ८७२
उद्धुमातकं ८७२
उद्वेगा प्रीति १२०
उपकरणकर्मनिमित्त ५९३
उपक्किलेस ९४१
उपक्लिष्ट चित्तसन्तति ५९६, ५९८
उपक्लेश ९३९
उपघातक कर्म ५०८, ५१२, ५१३, ५१४

उपचय २९२, ६४५, ६५२, ६५३, ६५४, ६५५, ६९२, ७०१
उपचार ११३, ३३९, ३४४, ३४७, ३४८, ३८०, ५८२, ७८१, ९४५
उपचारध्यान ६१३, ८९८
उपचारभावना ६७, ११२, ११३, ६१३ ८६२, ८८९, ८९८
उपचारसमाधि ८९५, ९२४
उपचारसमाधि-जवन ३३, ३४५, ३४९, ३५४, ३८०
उपचितता ६०७
उपच्छेदककर्म ५८५, ५८७
उपच्छेदकमरण ५८८
उपच्छेदरूप ८७९
उपट्ठान ९४०
उपट्ठानसमङ्गिता ४५
उपट्ठानाकारपच्चुपट्ठान १४
उपनाह ८६५
उपनिधायप्रज्ञप्ति ८५३
उपनिध्यानकृत्य ६४, ६५, ८८
उपनिरय ४७२
उपनिश्रय ८४४
उपनिश्रयप्रत्यय ८४१, ८४४
उपनिश्रयप्रत्ययशक्ति ८४४
उपपज्जवेदनीयं ५२४
उपपत्तिद्वार ६६१
उपपत्तिभव २२५, ७५३, ८२४, ८२५ ८२६, ८२९, ८३८
उपपत्तिसिद्धिध्यान ७७, ७८
उपपद्यवेदनीय ८२, ५२०, ५२२
उपपद्यवेदनीय कर्म ५२४. ५२९
उपपीडक ५०८, ५१४
उपपीडक कर्म ५११
उपभोगभूत कर्मनिमित्त ५९४
उपरिपण्णास ७३६
उपलक्षण नय २८४, ५८०
उपलब्ध कर्मनिमित्त ५९३
उपलब्धव्य कर्मनिमित्त ५९४
उपलब्धव्य गतिनिमित्त ५९४
उपशमलक्षण ६६
उपशमानुस्मृति ८७४, ८८७, ८८८
उपशम-स्वभाव ११
उपष्टम्भक ५२३
उपष्टकम्भक कर्म ५०८,५०९,५१०, ५१४
उपष्टम्भकशक्ति ६८९
उपशमस्वभाव ६७
उपसमानुसस्सति ८७६
उपसेचनधर्म ७८९
उपहसित ५०
उप्पलवण्णा ५२२
उप्पाद २८४
उपादान ७४०, ७५४, ८१० ८२२, ८२४, ८३५ ८३६
उपादानधर्म ७९०
उपादान प्रत्यय ८१३
उपादान स्कन्ध २४, ७९०, ७९१ ७९८, ८०६
उपादायप्रज्ञप्ति ८५२, ८५३
उपादायरूप ४७, ६२०, ६२१, ६२७
उपादिण्णरूप ६६४
उपायभूमि ६०३, ८१६
उपायास ८१३, ८२७, ८२९
उपेक्खा १८८, ८८३, ९४०
उपेक्खा-सहगत २९, ३०, ३९, ४४, ४९
उपेक्षा ३१, ६७, ७७, ८४ ८८, ९०, १५४, १७४, १८०, १८८, ३५६, ३६१, ७५५, ७८४, ८८१, ८९३, ९३३

उपेक्षा-अर्पणाजवन ३५२
उपेक्षाकामजवन ३५२
उपेक्षाक्रियाजवन ३६१
उपेक्षाजवन ३५२, ३५९
उपेक्षातदालम्बन २९, ३६०, ३६६
उपेक्षाध्यानाङ्ग ६७, ७५६
उपेक्षापारमिता ८८४
उपेक्षाबोध्यङ्ग ७८३
उपेक्षाब्रह्मविहार ३३, १५५, १८८, ८८३, ८८४, ८९३
उपेक्षाभवङ्ग ४७७
उपेक्षावेदना २५, २९, ५२, ५४, ५७, ५८, ६३, ७१, २१७, २१८, २२०, ३६५
उपेक्षासन्तीरण ३६९
उपेक्षासहगत ३९, १८७, १८८, २०५ २३५, २४६, ३५०, ३६४
उपेक्षासहगत सन्तीरण ४६, २३२
उपेक्षितसत्त्वप्रज्ञप्ति ८८३
उपेक्षेन्द्रिय २१७, ७५९
उपोसथ २७
उपोसथसील ५६२
उब्बेगा पीति १५८
उभतोव्यञ्जनक ३८६, ४८९, ४९०
उभयक्षय ५८७
उभयसम्बद्ध ३३५, ३३६
उभयव्यञ्जनक ६३७
उष्ण ऋतु ६८६
उष्णतेजस् ६३३
उष्णरूपसन्तति १८, १९
उस्सद ५११
उस्सद नरक ४७२
उस्सूय ४९०

ऊ

ऊर्ध्वं अजटाकाश ५०३
ऊर्ध्वङ्गम ६९८
ऊर्ध्वङ्गमवात ८८५
ऊर्ध्वभागीय संयोजन ९६५
ऊष्म १०८
ऊष्मा ६२४, ६९८, ७१४

ऋ

ऋतु ६७४, ६७५, ६९०, ६९१
ऋतुज १३२, ६९३, ७०१
ऋतुज कलाप ७००
ऋतुज रूप ७११, ७१२, ७१६
ऋतुज रूप-परम्परा ७१६
ऋतुजशब्दनवककलाप ७०१
ऋतुनियम ३१५
ऋतु-प्रज्ञप्ति ८५२
ऋतुसमुत्थानरूप ६८६, ७१९
ऋतुसमुत्थान-रूपकलाप-परम्परा ७१४
ऋद्धिपाद ७८१, ७८४
ऋद्धिबल ३३५, ३३७
ऋद्धिविध ९१३, ९१४
ऋद्धिविध अभिज्ञा ९०६

ए

एकचरित ८६३, ८६६
एकचित्तक्षण २९०, २९१, २९४, ३५२
एकज ६९४
एकत्तनय ८३१
एकत्व स्वभाव १७
एकदेशस्थायी ६३०
एकद्वारिक २४५
एकद्वारिकचित्त २४६
एकनिरोध ९७, ६९५
एकनिश्रय ६९५
एकबीजी स्रोतापन्न ९६१
एकमूल ८६३
एकवत्थुक ९७
एकवस्तुक ९८
एकवोकार भव ८२४

एकवोकार भूमि ६१२
एकव्यवस्थान ८८५
एकसंज्ञा ८८४
एकहेतुक २६, २२१
एकहेतुक जवन ७७२
एकहेतुकसम्प्रयुक्त २२३
एकाग्रता ६२, ६३, ६५, ७०, ७१, ७७, ८७, ८८, ९९, १०६, १२७, २१०, ७५५, ७७०
एकाग्रता चैतसिक ७८४
एकाग्रता ध्यानाङ्ग ६६, ७५६
एकान्तकर्मज ६९३
एकान्तालम्बन २६८
एकान्तालम्बनचित्त २६७
एकालम्बन ७७, २६८
एकालम्बनचित्त २७१
एकालम्बनवत्थुका ९७
एकुप्पाद ९७
एकुप्पादनिरोधा ९७
एकोत्पाद ९६, ६९५
एवंधम्मतानय ८३२

ओ

ओकासलोक २३
ओघ ७३४, ७५४
ओजःस्फरण ७११
ओजट्ठमक ७६७
ओजस् ६४३, ६४४, ६७३, ६७५ ६८७, ७१२, ७१३, ७१८
ओजोधातु ६८८
ओजोऽष्टक ६९८
ओत्तप्प ११८
ओदपत्तकिनी ५३६
ओदातकसिण ८७१
ओधिसोफरण ८८२, ८८३
ओधिसोमेत्ताफरण ८८१, ८८२
ओपक्कमिक ४९०
ओभटचुम्बटा ५३६
ओभासो ९३९
ओमक ५७४
ओमकुक्कट्ठ ५७५
ओमकोमक ५७५
ओरम्भागीय (अवरभागीय) संयोजन ७५१
ओळारिकसुखुमभेद ७९९

औ

औदग्र्य १२०
औदारिकरूप ६६३
औद्धत्य ३९, ६६, ६७, १०६, १२३, १२६, १५६, १८२, २११, ७४५, ७५२, ७६५, ८६६
औद्धत्य- कौकृत्य नीवरण ७४४
औद्धत्यचेतना ५७१, ८१८
औद्धत्यसंयोजन ७४९
औद्धत्यसम्प्रयुक्त ४१
औद्धत्यसहगत २०५, २०६
औपपादिक ४८९
औपपादुक ६५३, ७०३, ७१२
औपपादुकसत्त्व ७१६

क

कक्खळ ६२३
कटत्ता ६०७
कटत्ताकम्म ५१४, ५१९
कटत्ता (कर्मज) रूप २२५, ८४७
कथयितु-काम्यता ९९
कथा १६५
कथावत्थु ७०७
कथावत्थु-अट्ठकथा ७०७
कथावत्थुपालि ९९
कम्मस्सकता सम्यग्दृष्टि ७५७

